# कवि-श्री माला

## ❋ असमिया ❋

कवि :

रघुनाथ चौधुरी

सम्पादक-अनुवादक

परेश चन्द्र शर्मा

और

लोकनाथ भराली



राष्ट्रभाषा प्रचार समिति, वर्धा

# आमुख

हर्षका विषय है कि राष्ट्रभाषा-प्रचार-समिति वर्धा अपने कार्य कालके २५ वर्ष सन् १९६१ में पूरे कर रही है। इस उपलक्ष्यमें मनाये जानेवाले रजत-जयन्ती महोत्सवके अवसरपर सभी भारतीय भाषाओंके मान्य कवियोंका तथा उनके उत्कृष्ट काव्यका परिचय 'कवि-श्री माला' की पच्चीस पुस्तकोंमें हिन्दी-गद्यानुवाद सहित प्रकाशित करनेकी योजनाके अन्तर्गत प्रस्तुत ग्रन्थ पाठकोंके समक्ष आ रहा है।

यद्यपि किसी भी भाषाके सर्वश्रेष्ठ काव्य-सर्जकका निश्चय करना एक कठिन कार्य है फिर भी अपनी सीमाओंको ध्यानमें रखते हुए गण्यमान्य उन उन भाषाओंके विद्वानोंकी रायसे ही चुनावका कार्य सम्पन्न किया गया है।

प्रत्येक पुस्तकके आरम्भमें जिस भाषाके कवियोंकी रचनाओंका चयन किया गया है उस भाषाके साहित्यका परिचय और कवि विशेषका परिचय दिया गया है। जिस भाषाके कवियोंका चुनाव किया गया है उनका चुनाव करते समय सन् १९०० से पूर्वका साहित्य और १९२० से बादका साहित्य—इस तरहकी एक विभाजन-रेखा ध्यानमें रखी गई है। इसका कारण यह है कि लगभग सन् १९२ के पूर्वके तथा १९२ के बादके साहित्यमें प्रवाहित विचार-धारामें एक विशेष प्रकारका अलगाव-सा पाया जाता है।

प्रस्तुत संग्रहमें संकलित साहित्य-परिचयको श्री ए. कन्नपजी मराठीने तैयार किया है। श्री परेश चन्द्र अर्जुन पुस्तकमें कवि-परिचय और काव्यांशको सम्पादित तथा अनुवादित कर सारी सामग्रीको इस रूपमें प्रस्तुत करनेमें सहयोग दिया है। संग्रहकी आवरण डिजाइनको बनवा देनेमें श्री वही एन. आचरेकरजी (डीन सर जे. जे. इन्स्टीट्यूट ऑफ अप्लाईड आर्ट, बम्बई) का उदार सहयोग मिला है उसके लिए समिति उनकी आभारी है।

इसके अतिरिक्त प्रचार तथा अन्यान्य दृष्टियोंसे भिन्न-भिन्नका प्रत्यक्ष एवं अप्रत्यक्ष सहयोग मिला है, उ के प्रति भी समिति अपनी कृतज्ञता व्यक्त करती है।

आशा है प्रस्तुत संग्रह पाठकोंको रुचिकर एवं उपयोगी प्रतीत होगा।

मन्त्री

राष्ट्रभाषा प्रचार समिति, वर्धा

# अनुक्रमणिका

कवि-श्री माला
असमिया



रघुनाथ चौधुरी

# असमिया भाषा
# और
# उसका साहित्य

• • •

## भाषा साहित्यकी पूर्व पीठिका

प्राचीन मनुष्यका जीवन आधुनिक जीवनकी तुलनामें न तो उतना जटिल था और न उदरपोषणके लिए उस आवश्यक वस्तु प्रकृतिसे उतना समर ही करना पड़ता था। हाँ जीवनकी रक्षाके लिए उसे सतत सावधान अवश्य रहना पड़ता था। इस जीवनमें व्यस्तता तो है किन्तु मनुष्यके आत्मिक व्यवहारमें एक सादगी और एक सरल जीवनकी ही कल्पना की जा सकती है। ऐसे जीवनमें अपनी भावाभिव्यक्तिके लिए उसने जिस भाषाका व्यवहार किया होगा उसका स्वरूप भी अपने समाजके अनुरूप सरल होनेका आसानीसे अनुमान किया जा सकता है। उस समय न नियमका शासन था और न भाषाका कोई निश्चित स्वरूप। मनुष्यने स्वयं तुतलाना ही सीखा था। इसलिए उस समयकी भाषा स्वभावतः ही आडम्बरहीन और अभिव्यक्तिका एक सीधा-सा मार्ग थी। भाषाने जब इस स्थितिको पार कर लिया और आदिम मनुष्यने जीवनकी जटिलताको और कुछ बढ़ा लिया तो उसके समाजमें एक अलिखित मौखिक भाषा-साहित्यका उदय हुआ। इसे लोक भाषा या लोक-साहित्य कहा जा सकता है। लोक भाषाके इस लोक साहित्यमें लोक जीवनके साधारण सुख-दुखकी बातें और आनन्द तथा उत्सुकताकी मनोरंजक बातें पाई जाती

है। इस साहित्यकी भाषा सरल, भाव सहज और बोध गम्य और शैली सरल-सीधी होती थी। मनोरंजक तो यह है ही और साथ ही उत्साहवर्धक और लोकहितकर भी है। भाषा-साहित्यके इस स्तरको पार करनेके बाद ही हमें भाषाओंका साहित्यिक रूप उपलब्ध होता है। यह लोक-साहित्य ही सभी साहित्योंका उद्गम-स्रोत है।

## ६. छठी शताब्दीका प्रारम्भिक असमिया साहित्य

असमिया साहित्यका सर्व प्राचीन नमूना भी ऐसे ही लोक-साहित्यमें मिलता है। बिहु गीत, गो-चारण गीत, विवाह-गीत, ग्रामीण गीत, लोरी आदिके माध्यमसे हम असमिया साहित्यके प्राचीनतम रूपकी खोज कर सकते हैं। असमिया समाजमें आज भी इन गीतोंका बाहुल्य है किन्तु इनकी भाषा प्राचीन न रहकर आधुनिक रंगमें रँग गई है, भाव और अभिव्यंजना प्राचीन ही रह गई। इन लोक-गीतोंकी परम्परा असमिया भाषाके प्राचीन लोक-कवि दुर्गावर, पीताम्बर और मानकीके समयसे आजतक चली आई है। संसारकी समस्त भाषाओंमें यह बात पाई जाती है कि लोक-गीत और लोक-साहित्यका समाजमें बहुत प्रचार तो रहता है किन्तु उसे लिपि-बद्ध करनेका प्रयास बहुत कम होता है या नहीं ही होता है। इसलिए असमिया भाषा-साहित्यके इस आरम्भिक युगका लोक-साहित्य भी अलिखित ही रहा।

ऐसे अलिखित साहित्यका एक वृहत् अंश हमें 'डाकर-वचन' के रूपमें प्राप्त होता है। इन वचनोंका रचना-काल इसवी सन् छठी शताब्दी माना जाता है। प्रारम्भिक लोक-गीतोंके स्तरसे ये 'वचन' कुछ भिन्न प्रकारके होते हैं। इन वचनोंमें कृषि-सम्बन्धी जानकारी, मौसमका ज्ञान, औषधियोंका वर्णन, राजनीति और समाज-सम्बन्धी बहुत-सी बातोंका जिक्र बहुत ही सरल और रोचक रूपमें मिल जाता है। अधिकतर वचन उपदेशात्मक हैं और सुन्दर छन्द-बद्ध भी। 'डाक' को असमियाका मुर्रगान कहा जा सकता है। आगे चलकर इस लोक-परम्पराको बहुतसे ख्यात-अख्यात लोक कवियोंने आगे बढ़ाया है।

ऊपर संक्षेपमें ही असमिया साहित्यके प्रारम्भिक स्वरूपपर उल्लेख किया गया है। यहाँपर यह कह देना संभवतः अनुचित न होगा कि असमिया भाषा एक पूर्ण भारतीय आर्य भाषा है और इसकी उत्पत्ति डॉ॰ बिरिंचिकुमार बरुआके अनुसार सम्भवतः मागधी या गौड़ अपभ्रंशसे हुई है। कुछ विद्वानोंका मत है कि महाभारत कालमें असममें (उस समय प्राग्ज्योतिषपुर) आर्योंकी जो संस्कृत भाषा थी कालान्तरमें उसने अपनी जगहको प्राकृतके लिए छोड़ दिया और इस प्राकृतने स्थानीय विशेषताओंको ग्रहण कर असमिया जैसी एक सर्वांगपूर्ण भाषाको जन्म दिया। यहाँपर एक बात और जान लेना अच्छा होगा कि छठी शताब्दीके 'डाकर वचनों' अथवा ग्यारहवीं शताब्दीके अन्य साहित्यिक रचनाओंमें असमिया भाषाका जो रूप था आधुनिक असमिया भाषाका रूप उससे बहुत भिन्न नहीं है, जैसा हिन्दी

साहित्यके आदि शाक्त साहित्यमें पाया जाता है। शब्द-रचना और वाक्य रचनाकी दृष्टिसे यह परिवर्तन बहुत ही कम हुआ है।

## वैष्णव-कालका पूर्ववर्ती असमिया समाज और उसका उस समयके साहित्यपर प्रभाव

तेरहवीं शताब्दीके पूर्वार्धमें असममें शक्तिशाली आहोम कबीलेका प्रवेश दक्षिण-पूर्वी दिशासे हुआ। थोड़े ही दिनोंके भीतर इस कबीलेके लोगोंने असमके विस्तृत पूर्वीय अंचलपर अपना अधिकार जमा लिया और लगातार छह शताब्दियों तक उनका शासन असमपर बना रहा। इस राजनीतिक स्थिरताके कारण देशमें एक स्थाई जीवन-धाराका स्थापित होना सम्भव हुआ और असमिया भाषा-साहित्यका सर्वोत्कृष्ट युग इसी-शासन कालमें रहा है और इसे एक स्थाई जीवन भी मिला। ईसाकी पन्द्रहवीं शताब्दीकी समाप्तिके साथ-साथ उत्तर भारतकी अजेय मुस्लिम शक्तिसे आहोम राज-शक्तिका संघर्ष हुआ और लगातार कई संघर्षोंके बाद ही राज्यका प्राचीन विस्तार कम होने लगा और असम राज्य कई छोटे-छोटे राज्योंमें बँट गया। इस कालमें असम या कामरूप कहनेसे आधुनिक असमके भू भागका ज्ञान तो होता ही था पर साथ ही आधुनिक बंगाल (अविभक्त) का उत्तरी हिस्सा भी जिसे आजकल रंगपुर जलपाइगुरी और कोचबिहार कहा जाता है इसके अन्तर्गत था। इसी कोच-बिहारमें कोच-राजवंशके राजा नरनारायणने इस समय राज्य किया था। राजा नरनारायणने असमिया साहित्यके विकासमें खूब हाथ बँटाया। वास्तवमें इस साहित्यने नरनारायणके शासन-कालमें एक सम्पूर्ण नया जीवन पाया। राजा नरनारायण विद्यानुरागी था और उसने अपनी राज-सभामें विद्वानोंको स्थान दिया था। महापुरुष शंकरदेव माधव देव रामसरस्वती सार्वभौम भट्टाचार्य आदि महान असमिया कवि एवं साहित्यिक इसकी राजसभाके सभा-पण्डित थे।

प्राचीन कालसे ही कामरूप तन्त्र-मन्त्रके देशके रूपमें प्रसिद्ध है। जादूकी बहुत-सी निराधार धारणाएँ इस राज्यके बारेमें चलती आई हैं और आज भी चलती रही हैं। बाद चलकर जब आहोम राज्य-शक्तिकी तरफसे यहाँके ब्राह्मण लोगोंको प्रोत्साहन मिला तो उनमें लोगोंमें पुरोहितका काम किया। आहोम कबीलेके लोग शाक्त थे या यों कहना चाहिए कि वे जब प्रारम्भमें हिन्दू धर्ममें दीक्षित होने लगे थे तो शाक्तोंके प्रभावमें आ गए थे। राज्यके कोने-कोनेमें देवीके पीठ बने हुए थे और उनमें प्रतिदिन सैकड़ों पशुओंकी बलि होती थी। बौद्धोंकी महायानी शाखा—जिसे असममें 'सहजिया' कहा जाता है—का भी प्राचीन कामरूपमें प्रबल जोर था और यह जादू-टोना और तन्त्र-मन्त्रका शिकार बन गई थी। आजकलके प्रसिद्ध कामरूप कामाख्या का मन्दिर तो उस समय था ही। इसकी ख्याति महाभारत कालसे चली आ रही थी। यह राज्यभरमें शाक्तोंका एक सुदृढ़ ऐसा पीठ बन गया था जिसका

शाली और कोई पीठ नहीं था। कहा जाता है कि उत्तर-पूर्वी असमके 'ताम्रेश्वरी' नामक मन्दिरमें उस समय 'नरबलि' प्रथाका भी चलन था। इस प्रकारकी अन्धकारमय विकट परिस्थितिमें असममें महापुरुष शंकरदेवका जन्म हुआ। उन दिनों राज्योंमें ऐसी विकट परिस्थितिका उद्भव हो गया था कि मानवता त्राहि त्राहि करने लगी थी। मनुष्यकी पाशविक वृत्तिकी सन्तुष्टिके लिए गुप्त अनुष्ठानोंमें नीच-से-नीच काम करनेके लिए भी किसीको हिचकिचाहट नहीं होती थी। उस अस्वाभाविक अवस्थामें मानवताकी पुकार सुनकर उसकी रक्षाके लिए मानो ईश्वरने ही एक महापुरुषको असममें भेज दिया।

ये महापुरुष श्री शंकरदेव थे। शंकरदेवका जन्म जिस वंशमें हुआ था वह भी शक्तिका ही उपासक था। किन्तु शंकरदेवको अपने वंशकी मान्यताओंके विरुद्ध ही विद्रोहकी पताका अपने हाथमें लेनी पड़ी। उन्होंने शक्ति पूजाके विरुद्ध अपना जो सिद्धान्त स्थापित किया था उसे श्रीमद्भागवतसे ग्रहण किया था। जिसे वे एकेश्वरवाद भी कहा करते थे। लोग उन्हें महापुरुष कहते थे और उनके चलाये हुए सिद्धान्तको उनके सम्मानमें ( महापुरुषीया धर्म ) कहते थे जो भागवती धर्मके नामसे प्रसिद्ध है। ऊपर बताया गया है कि आहोम राज्य शक्तिका उपासक था और इसलिए महापुरुष शंकरदेवका जन्म आहोम राज्यमें होनेपर भी अपने सिद्धान्तकी रक्षाके लिए उन्हें मातृभूमिको छोड़ना पड़ा था और अन्ततक कोच राजा नरनारायणके दरबारमें आश्रय लेना पड़ा था। इस महापुरुषका जन्म ई. सन् १४४९ में हुआ था। इनकी जन्मतिथिके बारेमें अब भी सन्देह है कि किस महीनेकी किस तिथिमें उनका आविर्भाव हुआ था। विभिन्न चरित् पुथियों ( जीवनियों ) में इन जन्मकी विभिन्न तिथियां मिलती हैं। इसी तरह शंकरदेवके जन्मके साथ-साथ में वैष्णव-धर्मका प्रारम्भ होता है।

## असमिया साहित्यका आदिकाल

### ई० छठी शताब्दीसे १५ वीं शताब्दीके पूर्वार्द्ध तक

ईसवीकी छठी शताब्दीसे महापुरुष श्री शंकरदेवके जन्मके समय तक अर्थात् पन्द्रहवीं शताब्दीके पूर्वार्द्धतक असमिया साहित्यमें बहुतसे कवि एवं साहित्यिक हुए। इन कवियोंकी रचनाओंमें काव्यकी दो धाराएँ बहती दिखाई देती हैं। जो कवि संस्कृत भाषाके जानकार थे और अपने पाण्डित्यके लिए उस युगमें विख्यात थे उन्होंने अपने काव्योंमें भक्तिकी सरस धारा बहानेकी कोशिश की। इनकी रचना या तो संस्कृत काव्य या पुराणोंका सुन्दर असमिया अनुवाद होती थी या इन काव्यों और कहानियोंको आधार बनाकर अपनी नवीन रचनाओंकी सृष्टि की थी। इन कवियोंमें सबसे प्राचीन कवि हेम सरस्वतीको माना जाता है जिनने 'प्रह्लाद चरित्र' नामक ग्रन्थ लिखा है। हेम सरस्वती असमिया भाषाके बेजोड़ ज्ञाता थे। उन्होंने

निस्सन्देह असमिया भाषाको बहुत सबल और पुष्ट रूप दिया है। दूसरा उल्लेखनीय कवि हरिहर विप्र हुआ जिसने महाभारतके 'अश्वमेध पर्व' का असमिया अनुवाद किया। तीसरा कवि हुआ कविरत्न सरस्वती। इसने महाभारतके 'द्रोणपर्व' का अनुवाद किया है। इस युगका सर्वश्रेष्ठ कवि माधवकन्दली हुआ। इस कविने सातों काण्ड रामायणका सुन्दर छन्दमें असमिया भाषामें अनुवाद किया है। इस यशस्वी कविने एक स्वतन्त्र काव्य भी लिखा था जिसका नाम है 'देवजित'। उसने इस काव्यके जरिए भगवान विष्णुके कृष्णावतारकी सर्वश्रेष्ठता दिखानेका प्रयत्न किया है। अर्जुनके द्वारा सभी देवताओंकी पराजय दिखाकर कृष्णकी श्रेष्ठता दिखाई गई है।

## वैष्णव कालीन साहित्य ई० १४४९ से १६५० तक

असमिया साहित्यकी यह विकासशील अवस्था चल ही रही थी कि ई० सन् पन्द्रहवीं शताब्दीके मध्यकालमें असमिया साहित्यकी प्राण प्रतिष्ठा करनेवाले महापुरुष शंकरदेवका जन्म हुआ। उन्होंने असमके प्रचलित शाक्त मतोंके विरुद्ध श्रीमद् भागवतके अहिंसात्मक भक्तिवादका जो जय-घोष किया उससे शाक्तोंके पतनको ही निकटस्थ नहीं किया बल्कि असमिया साहित्यको भी अपने विकासके लिए नई प्रेरणा दी। अपने धार्मिक मतके समर्थन और प्रतिपादनके निमित्त भी शंकर देवको साहित्य-रचनाकी शरण लेनी पड़ी और वे साहित्यकी सृष्टिमें निष्ठाके साथ जुट गए। उन्होंने भागवत पुराणके प्रथम, द्वितीय, अष्टम, दशम, एकादश और द्वादश अध्याय, रामायणके सप्तम काण्ड, रुक्मिणी हरण काव्य, निमिनवसिद्ध सम्वाद, वैष्णवामृत, भक्ति रत्नाकर (संस्कृतमें) कीर्त्तन आदि ग्रन्थ कुछ अनुवाद और कुछ मौलिक रूप लिखे थे। उन्होंने करीब तीस ग्रन्थ लिखे थे जिनमें 'कीर्त्तन' सबसे महत्वपूर्ण है। यह ग्रन्थ बहुतसे संस्कृत ग्रन्थोंसे अपने धर्ममतके समर्थनके लिए महत्वपूर्ण अंशोंको चुनकर अनुवाद करके तैयार किया गया था। 'कीर्त्तन' को हम उनके धर्ममतका छोटा-सा संस्करण कह सकते हैं। विषयवस्तुको समझानेका कौशल और लिखनेकी शैली प्रशंसनीय है और आज उनके भक्तोंमें देशकी जनतामें जिस प्रकार तुलसीदासके रामचरित मानसका आदर और सम्मान है उसी प्रकार कीर्त्तन-घोषाके प्रति असमिया ग्रामीण जनताका सम्मान और आदर है। सन्ध्याको और प्रातःकालमें हर झोपड़ियोंमें 'कीर्त्तन घोषा' का मधुर स्वर हर गाँवमें गूँजने लगता है।

श्री शंकरदेव असमिया भाषा-साहित्यके प्रथम गद्यकार और नाट्यकार हैं। श्री शंकरदेवने 'अंकीया नाट' के नामसे असमिया साहित्यमें नाट्य साहित्यकी एक नई परम्पराकी स्थापना की। उन्होंने कालिय दमन, पत्नी प्रसाद, रुक्मिणी हरण, पारिजात हरण, श्रीरामविजय, केलि गोपाल, जैमिनियाख्यान आदि नाटकोंकी रचना की। नाटकोंमें गद्यके प्रयोगकी पहले कोई परम्परा न होते हुए भी स्वतन्त्र श्री शंकरदेवके नाटकोंमें असमिया गद्यका प्रयोग और वह भी सफल प्रौढ़ रूपमें—असमिया भाषा

साहित्यके विकासमें एक दूसरी उल्लेखनीय घटना है। नाटक रचनेकी परम्परा भी असमियामें इसके पहले नहीं थी। नाटककी रचना और मंचका आविर्भाव दोनों एक साथ हुए। सर्व प्रथम असमिया गद्य भी नाटकोंके कथोपकथनमें ही दिखाई पड़ा।

अंकीया नाटककी रचनामें श्री शंकरदेवने संस्कृत नाट्य साहित्यसे अवश्य प्रेरणा ली है इसमें कोई संदेह नहीं है। किन्तु संस्कृत नाटक उपनाटक आदिका कोई भी लक्षण इनके नाटकोंमें पूर्ण रूपसे नहीं है। इसी समय कहा जाता है कि मिथिलामें मैथिलीमें या संस्कृत मैथिली मिश्रित भाषामें लोक-परम्परासे कुछ नाटक लिखे गए थे। श्री शंकरदेवने इन नाटकोंको कहीं खेलते देखा होगा या पढ़ा होगा ऐसा अनुमान ही किया जा सकता है। उसकी पुष्टिके लिए हमारे पास कोई तथ्य उपलब्ध नहीं है। श्रीशंकरदेवके इन नाटकों द्वारा एक ओर तो धार्मिक मतके प्रचारमें सहायता मिली और दूसरी ओर साहित्यका भण्डार पुष्ट हुआ।

इन ग्रन्थोंके अलावा श्री शंकरदेवने अपने धर्ममतको दृढ़ करनेके लिए अनादि पातन भक्ति प्रदीप लीलामाला अजामिलोपाख्यान नाममालिका प्रेम कलपी गोपा कुरुक्षेत्र बलिछलन नामक विभिन्न कथोपेत ग्रन्थ लिखे। ग्रन्थोंकी विभिन्नता होते हुए भी इनकी विषयवस्तुमें भिन्नता नहीं आई। उन्होंने बरगीत नामसे कुछ ऐसे गीत रचे हैं जिनमें असमिया और ब्रजभाषाका एक सुन्दर समन्वय दिखाई पड़ता है।

महापुरुष श्री शंकरदेवके बाद उनकी परम्पराको उनके सर्वप्रिय शिष्य श्री माधवदेवने साहित्यिक और धार्मिक—दोनों दृष्टियोंसे कायम रखा। अपने गुरुके जीवित रहते ही श्री माधवदेव साहित्यिक जीवनमें आ गये थे और आजीवन गुरुके दाहिने हाथ बनकर उनके कार्योंमें सहायता देते रहे।

श्री माधवदेवकी कृतियोंमें नाम-घोषा रामायण आदि काण्ड भक्ति रत्नावली नाममालिका राजसूय यज्ञ वैकुण्ठ कीर्तन श्रीशंकरदेवका संस्कृत ग्रन्थ भक्ति रत्नाकरका भाष्य आदि हैं। इन ग्रन्थोंके द्वारा श्री माधवदेव अपने गुरुके धर्म-मतकी भित्तिको दृढ़ बनानेमें समर्थ तो हुए ही साथ ही असमिया भाषाके साहित्य भण्डारमें भी अनुपम रत्न छोड़ गए। इन ग्रन्थोंके छन्दोंमें सबोंमें ऐसी भावना छिपी है कि उसे पा देनेसे श्रोता और गायक दोनों झूम उठते हैं। वैष्णव धर्मके प्रति जनताके आकृष्ट होनेके मूल कारणोंमें धर्म प्रचारके साधनोंका आकर्षक रूप भी एक था। महापुरुष श्री शंकरदेवके अनुकरणमें श्री माधवदेवने भी कुछ [1] अंकीया नाट लिखे हैं। उनकी अबतक पाई गई सूची इस प्रकार है—भोजन बिहार, भूमि लेटोवा अर्जुन भजन पिम्परा-गुचुवा राम झुमुरा

---

१ हिन्दीके एकांकीकी तरहकी एक साहित्य-विधा

चोरधरा, पिम्परा गुचोवा, भूषण हरोवा और ब्रह्मामोहन प्रभृति। इन नाटकोंमें श्री माधवदेवने श्री शंकरदेवकी भाँति भगवान श्रीकृष्णकी महिमामय लीलाकी व्यंजना की है। उन्होंने इसमें अपनी कोई नई चीज नहीं जोड़ी है। अपने गुरुके पद चिन्होंपर ही चलना उन्हें भाता था।

उपरोक्त रचनाके अलावा श्री माधवदेवने महापुरुष श्री शंकरदेवके प्रमुख बरगीतकी रचना भी की थी। कहा जाता है कि श्री शंकरदेवके लिखे हुए बरगीत किसी समय मकान जल जानेके कारण नष्ट हो गए थे और श्री शंकरदेवने श्री माधवदेवको पुनः कुछ ऐसे गीत रचनेके लिए आज्ञा दी। गुरुके आदेशानुसार ही उन्होंने बरगीत लिखे हैं। [2]बरगीतोंमें श्री माधवदेवने एकेश्वरवादका सिद्धान्त प्रतिपादित करते हुए हरिभक्ति रसकी स्थापना की है। बरगीतोंको गाकर श्री माधवदेव स्वयं वैष्णव मतका प्रचार करते थे। जिस प्रकार सूरदास हिन्दी साहित्यमें वात्सल्य भावके सर्वश्रेष्ठ कवि हुए, श्री माधवदेव उसी प्रकार असमिया साहित्यके कवि रहे। बरगीतोंमें भगवान श्रीकृष्णके बालजीवनकी विभिन्न घटनाएँ मनोरंजक रूपमें अभिव्यक्त हुई हैं। प्रत्येक बरगीतमें श्रीकृष्णके बचपनकी किसी-न-किसी कहानीका वर्णन मिलता है। इन बरगीतोंका आजकल शास्त्रीय गीतोंके जैसा आदर और सम्मान किया जाता है और उनका गायन भी उसी प्रकार ही होता है। बरगीतोंकी भाषा ब्रजबुलि थी जो असमिया, मैथिली और ब्रजभाषा का एक मिश्रित रूप थी।

ई. सन सोलहवी शताब्दीके आरंभिक कालमें कवि रामसरस्वतीका जन्म हुआ था। महापुरुष श्री शंकरदेवकी कृपासे उन्हें कोचबिहारके राजा नरनारायणकी राज सभामें जगह मिली और श्री शंकरदेवके कहनेसे ही उन्हें नरनारायण राजासे महाभारतका असमिया छन्दमें अनुवाद करनेकी आज्ञा मिली। राजाने उन्हें मूल महाभारतकी एक प्रति भेंट की और कहा जाता है कि इस ग्रन्थको राम सरस्वतीके पास ले जानेके लिए एक हाथीकी व्यवस्था करनी पड़ी थी। नरनारायणने यद्यपि यह कार्य कविको ही सौंपा था किन्तु साथ साथ दूसरे कवियोंसे भी इस कार्यमें सहयोग लिया गया था। महाभारतका सम्पूर्ण अनुवाद नरनारायणके कालमें नहीं हो सका। उनके छोटे भाई चिलारायके पौत्र धर्मनारायणके कालमें इस कार्यकी समाप्ति हुई। महाभारतका असमिया भाषान्तर मूलकी हूबहू नकल नहीं थी। अनुवादकोंने अपनी तरफसे बहुत-सी अन्य घटनाएँ और कथाएँ जोड़ी हैं। अनुवादके कार्यमें स्वतन्त्र बुद्धिसे काम लिया गया है। सम्भवतः इस कारण वश असमिया साहित्यको जीवनकी एक बड़ी शक्ति मिली थी और परवर्ती कालमें साहित्यका पथ और कथाके सुपरिचित एवं विस्तृत क्षेत्रको प्राप्त हुआ। मूल कथाकी विषय वस्तुके साथ अनुवादकोंने पुराण आदिसे लेकर कहानियाँ

---

२ असमका प्रसिद्ध विशिष्ट धार्मिक संगीत।

योग देनेके कारण जनतामें उसका प्रचार और लोकप्रियता बढ़ चली और असमिया साहित्यको बढ़नेमें सुगम मार्ग मिल गया।

महाभारतकी कथाके आधारपर रामसरस्वतीने रोमान्टिक काव्य भी लिखे हैं। उनमेंसे मुख्य हैं—

कुलाचल वध, जंघासुर वध, घटासुर वध।

'भस्मकर्म युद्ध' नामक काव्य भी रोमान्टिक काव्यका एक अच्छा नमूना है। रामसरस्वतीने 'भीमचरित' नामकी एक दूसरी रचनामें भीमके नाम और जीवनके कुछ चित्र बहुतही सुन्दर रूपमें हास्य रसका पुट देकर खींचे हैं। इस काव्यमें उस समयके असमिया समाजका जीवन और समाज-व्यवस्थाका अच्छा विवरण मिलता है। असमिया साहित्यमें यह एक बेजोड़ कृति है। 'व्याध चरित' नामसे उसका दूसरा काव्य भी हमें प्राप्त है। रामसरस्वतीने—महाराजा नरनारायणके अनुरोधपर जयदेव कृत गीत गोविन्दका असमिया भाषान्तर बहुत ही ललित छन्दोंमें किया है।

अनन्त कन्दली श्री शंकरदेवका समकालीन कवि था। उसने भी श्री शंकरदेवके अनुग्रहसे ही महाराज नरनारायणकी राज सभामें स्थान पाया था। कुछ लोगोंका विश्वास है कि रामसरस्वती और अनन्त कन्दली दोनों एक ही व्यक्ति हैं। कहते हैं कि इनके दस नाम थे और रामसरस्वती तथा अनन्त कन्दली उन्हीं दस नामोंमें दो नाम थे। अनन्त कन्दलीने श्री शंकरदेवसे वैष्णव धर्मकी दीक्षा ली और गुरुके आदेशसे श्री मद्भागवतके दशम स्कन्धका असमियामें रूपान्तर किया। इसके अलावा उसने 'कुमार हरण' काव्य और 'श्रीराम पाताल प्रवेश' नाटक लिखे। यह नाटक श्री शंकरदेवके नाटकोंकि टक्करका है और आज भी उसका आदर असमिया समाजमें होता है। कुमार हरण काव्यकी श्री शंकरदेवके रुक्मिणी काव्यसे तुलना की जा सकती है। अनन्त कन्दलीने अनन्त रामायण नामसे एक संक्षिप्त रामायण भी लिखी थी।

सार्वभौम भट्टाचार्य वैष्णव युगका एक विख्यात ग्रन्थकार था। वह पहले शाक्त था और बादको श्री शंकरदेवसे उसने वैष्णव धर्म की दीक्षा ली। श्री शंकरदेवके साथ शाक्त और वैष्णव धर्म सम्बन्धी होनेवाले शास्त्रार्थमें वह पराजित हुआ और वाराणसी चला गया और वहाँपर विश्वेश्वर पंचाननके अधीन रहकर उसने शास्त्रों का अध्ययन किया। पाँच वर्ष तक वहीं रहनेके पश्चात् अपार ज्ञानोपार्जन कर वह स्वदेश लौटा और तुरन्त वैष्णव हो गया। वाराणसीमें ही उसने पद्मपुराणका असमिया में अनुवाद किया था और कामरूप पहुँचकर भागवत पुराण भविष्य पुराणका अनुवाद किया। उसने श्री शंकरदेवका एक जीवन चरित भी लिखा है।

श्रीधर कन्दली भी वैष्णव कालका एक अच्छा कवि था। वह भी शंकरदेव का समकालीन था और श्री शंकरदेव उसको बहुत मानते भी थे। संभवतः इसीलिए

छोड़ देनेके कारण जनतामें उसका प्रचार और लोकप्रियता बढ़ चली और असमिया साहित्यको बढ़नेमें सुगम मार्ग मिल गया।

महाभारतकी कथाके आधारपर राममरस्वतीने रोमांटिक काव्य भी लिखे हैं। उनमें से मुख्य हैं—

कुलाचल वध, बघासुर वध, खटासुर वध।

'अश्वकर्ण युद्ध' नामक काव्य भी रोमांटिक काव्यका एक अच्छा नमूना है। रामसरस्वतीने 'भीमचरित' नामकी एक दूसरी रचनामें भीमके साथ जीवनके कुछ चित्र बहुतही सुन्दर रूपमें हास्य रसका पुट देकर खींचे हैं। इस काव्यमें उस समयके असमिया समाजका जीवन और समाज-व्यवस्थाका अच्छा विवरण मिलता है। असमिया साहित्यमें वह एक बेजोड़ कृति है। व्याध चरित नामसे उसका दूसरा काव्य भी हमें प्राप्त है। रामसरस्वतीने—महाराजा नरनारायणके अनुरोधपर जयदेव कृत गीत गोविन्दका असमिया भाषान्तर बहुत ही ललित छन्दोंमें किया है।

अनन्त कन्दली श्री शंकरदेवका समकालीन कवि था। उसने भी श्री शंकरदेवके अनुग्रहसे ही महाराज नरनारायणकी राज सभामें स्थान पाया था। कुछ लोगोंका विश्वास है कि राममरस्वती और अनन्त कन्दली दोनों एक ही व्यक्ति हैं। कहते हैं कि इसके दस नाम थे और राममरस्वती तथा अनन्त कन्दली उन्हीं दस नामोंमें दो नाम थे। अनन्त कन्दलीने भी शंकरदेवसे वैष्णव धर्मकी दीक्षा ली और गुरुके आदेशसे श्री मद्भागवतके दशम स्कन्धका असमियामें रूपान्तर किया। इसके अलावा उसने 'कुमार हरण काव्य' और 'भीमार पाताल प्रवेश नाटक' लिखे। यह नाटक भी शंकरदेवके नाटकोंकि टक्करका है और आज भी उसका आदर असमिया समाजमें होता है। कुमार हरण काव्यकी श्री शंकरदेवके रुक्मिणी काव्यसे तुलना की जा सकती है। अनन्त कन्दलीने अनन्त रामायण नामसे एक संक्षिप्त रामायण भी लिखी थी।

सार्वभौम भट्टाचार्य वैष्णव युगका एक विख्यात ग्रन्थकार था। वह पहले शाक्त था और बादको श्री शंकरदेवसे उसने वैष्णव धर्म की दीक्षा ली। श्री शंकरदेवके साथ शाक्त और वैष्णव धर्म सम्बन्धी होनेवाले शास्त्रार्थमें वह पराजित हुआ और वाराणसी चला गया और वहाँपर विश्वेश्वर वाचस्पतिके अधीन रहकर उसने शास्त्रों का अध्ययन किया। पाँच वर्ष तक वहीं रहनेके पश्चात् अपार ज्ञानोपार्जन कर वह स्वदेश लौटा और तुरन्त वैष्णव हो गया। वाराणसीमें ही उसने पद्मपुराणका असमिया में अनुवाद किया था और कामरूप पहुँचकर भागवत पुराण भविष्य पुराणका अनुवाद किया। उसकी श्री शंकरदेवका एक जीवन-चरित्र भी मिला है।

श्रीधर कन्दली भी वैष्णव कालका एक अच्छा कवि था। वह श्री शंकरदेव का समकालीन था और श्री शंकरदेव उसको बहुत मानते भी थे। संभवतः इसीलिए

संग्रह आदि ग्रन्थ संस्कृतमें लिखे थे। इसके अलावा उसने 'भक्ति रत्नावली' का असमियामें अनुवाद किया। 'प्रसंगमाला' और 'गुरु बखानसी' नामकी दो पुस्तकें उसने पद्यमें लिखीं। भट्टदेवका गद्य-साहित्य आधुनिक भारतीय भाषाओंके प्राचीनतम गद्योंमेंसे है। आधुनिक असमिया गद्य-साहित्य भट्टदेवके गद्य-साहित्यसे बहुत भिन्न नहीं है। भट्टदेवके कथा-भागवत और कथा-गीता अपने समयके गद्य साहित्यका उत्कृष्टतम नमूना है। इसके अतिरिक्त रघुनाथने 'कथा-रामायण', भागवत भट्टाचार्यने 'कथाधूम', कृष्णानन्द द्विजने 'सात्वततन्त्र' और परशुरामने 'कथा घोषा' लिखी है। इन सबकी लेखन-शैली भट्टदेवकी जैसी ही रही है।

गोपाल आताने भी शंकर-माधवकी परम्परामें 'जन्म यात्रा' और 'उद्धव सम्वाद' नामसे दो नाटक लिखे हैं। नाटकोंकी भाषा देखनेसे मालूम होता है कि गोपाल आता एक अच्छा लेखक था। रामचरण ठाकुरने 'गुरुचरित' या 'शंकर चरित' लिखा था। 'कंस वध' नामसे उसका एक नाटक भी मिला है। द्विज भूषणने 'अजामिल उपाख्यान' नामसे दूसरा नाटक लिखा है। दैत्यारि ठाकुरने 'नृसिंह यात्रा' और 'स्यमन्त हरण' नामसे दो नाटक लिखे हैं। इन नाटकोंके भाव तथा शैली भी शंकर-माधवकी कोटिकी ही है। दैत्यारि ठाकुरने 'गुरु चरित' नामसे भी शंकर-माधवकी एक विस्तृत जीवनी लिखी थी। यह ग्रन्थ पद्यमें था। पुरुषोत्तम विद्यावागीशने १५६८ ई. के आसपास 'प्रयोग रत्न माला' नामसे एक संस्कृत-व्याकरण लिखा था। संस्कृत भाषाको सहज ही में बोलने और समझनेके उद्देश्यसे यह व्याकरण लिखा गया था।

इसी कालके गोपाल मिश्रने गीता-भागवतके चुने हुए श्लोकोंका असमिया रूपान्तर कर 'दीपा-रत्न' नामसे प्रस्तुत किया। इसके अलावा 'शंखचूड़ वध', 'महिषासुर वध', 'परमार्थ निरूपण' आदि ग्रन्थ भी लिखे। गोविन्द मिश्रने गीताका पद्यमें रूपान्तरकर 'गीता माहात्म्य' नामक ग्रन्थ प्रस्तुत किया। गोविन्द मिश्रपर भी शंकरदेवका प्रभाव देखा जाता है इसकी भाषा रसयुक्त और अलंकारपूर्ण है। सार्वभौम भट्टाचार्य नरनारायण राजाका सभा पण्डित था। सार्वभौम भट्टाचार्य भी शंकरदेवका अनुयायी था और उसने 'भविष्य पुराण', 'स्वर्ग खण्ड रहस्य' और 'भागवतकी रचना की थी। 'स्वर्ग खण्डमें अपनी जीवनीके साथ-साथ भी शंकरदेवके बारेमें भी उल्लेख था। कंसारि अथवा पीताम्बर कायस्थने विराट् पर्वके कुछ अध्याय असमिया अनुवाद किया। 'विराट् पर्वका' कुछ अंश भी इसमें अनूदित किया गया था। विद्या पञ्चाननने 'भीष्म पर्व' का अनुवाद और 'पाताल काण्ड रामायण' की रचना की। कालीनाथ द्विज नामक लेखकने महाभारतका 'सभा पर्व' और 'द्रोण पर्व' का भाषान्तर किया।

इस युगमें जीवनी साहित्यकी परम्परा भी असमिया साहित्यमें चल पड़ी। ये जीवनियाँ अवश्य ही आधुनिक जीवनियोंकी तरह नहीं थीं। ये जीवनियाँ भक्त-

महन्त और धर्म-गुरुओंके सम्बन्धमें ही लिखी जाती थीं। उस समय इन जीवनियोंको चरित कहा जाता था। चरितकारोंमें द्विजभूषण, रामचरण ठाकुर, दैत्यारी ठाकुर, रामानन्द द्विज आदिका नाम प्रमुख है। द्विजभूषणने 'शंकर चरित' और 'सत्राजित उपाख्यान नाटक' लिखे थे। रामचरण ठाकुरने 'शंकर-माधव सम्वाद' नामक रहस्यवादी भक्ति ग्रन्थ, 'कंस वध' नामक नाटक और 'शंकर चरित' नामक जीवनी लिखी है। दैत्यारि ठाकुरने 'गुरु चरित' नामक ग्रन्थ लिखा है। जिसमें श्री शंकरदेव और श्री माधवदेव दोनोंकी जीवनी है। उसमें 'नृसिंह यात्रा' और 'स्यमन्त हरण' दो नाटक भी लिखे हैं। रामानन्द द्विजने श्री शंकरदेव और भवानीपुरिया आताकी जीवनी लिखी।

इस कालके अन्तिम भागमें श्रीमद्-भागवत पुराणके विभिन्न स्कन्धोंका असमिया पद्यमें रूपान्तर हुआ है। कमलाचन्द्रने उसके 'चतुर्थ स्कन्ध' का रूपान्तर और रामचरित लिखा। हरिदेवने 'पंचम स्कन्ध' का अनुवाद किया। [illegible]ने 'चतुर्थ और पंचम' दोनों स्कन्धोंका अनुवाद किया। गोपाल चरण द्विजने 'तृतीय और अष्टम' स्कन्धका रूपान्तर किया केशवदेवने भागवतके 'नवम स्कन्ध' का अनुवाद किया। इसी प्रकार महापुरुष श्री शंकर देवने श्रीमद्भागवतकी जो परम्परा असममें स्थापित की थी उसकी परम्परा निरन्तर चलती रही और यहां वैष्णव आन्दोलनको भी बल मिलता रहा। इसी समय पुरुषोत्तम गजपतिने 'दीपिका छन्द' नामक ग्रन्थका निर्माण किया। इसमें ब्राह्मण और बौद्ध धर्मका पतन दिखाकर वैष्णव धर्मका प्राधान्य दिखाया गया है। इसने 'छयामन' नामक एक दूसरे ग्रन्थकी रचना की है।

उत्तर वैष्णव कालमें भक्तिमूलक ग्रन्थके अलावा दूसरे विषयोंके ऊपर भी ग्रन्थ लिखे गए थे। गणित ज्योतिष स्मृति आदि विषयोंपर भी ग्रन्थ लिखे गए। श्रीधर कन्दलीने ज्योतिषका 'भास्वती' और बकुल कायस्थने लीलावतीके गणित शास्त्रका असमिया रूपान्तर किया है। लीलावतीका अनुवाद 'किताबत मंजरी' नामसे प्रसिद्ध है। 'ज्योतिष चूड़ामणि' नामक ज्योतिष ग्रन्थ भी इस समय उपलब्ध है। पीताम्बर सिद्धान्त वागीशने 'कौमुदी' नामक १८ खण्डोंके स्मृति ग्रन्थकी भी रचना की थी।

बरगीतोंके नमूनेपर इस समय अनेक गीतोंकी भी रचना हुई थी। इन गीतोंके कई संग्रह अबतक निकल चुके हैं।

**उत्तर वैष्णव काल (१६५० ई० से १८२६ ई० तक)**

वैष्णव-काल और उत्तर वैष्णवकालके बीच विशेष रूपसे यह अन्तर है कि जहां वैष्णव कालमें वैष्णव-भक्ति-भावना ही साहित्यमें बोलबाला था वहां उत्तर वैष्णवकालमें इसका जोर मन्द होकर लौकिक विषयोंका प्राधान्य अधिक होने लगा। किन्तु इसका अर्थ यह नहीं है कि इस कालमें वैष्णव प्रभाव रहा ही नहीं।

वैष्णवकालमें साहित्यके क्षेत्रमें मोटे तौरपर दो प्रधान लक्षण देखे गए थे। एक तो यह था कि श्री शंकरदेवने भागवत पुराणके आधारपर विशुद्ध वैष्णव धर्मका आदर्श साहित्यके सामने रखा। दूसरा लक्षण था—भट्टदेवके द्वारा गद्यशैलीका प्रतिपादन। उत्तर वैष्णव कालमें इन दोनों लक्षणोंका विकास हुआ है। समूचे आसामपर धीरे धीरे आहोम शासनका स्थायी विस्तार हो जानेके कारण भी असमिया साहित्यके विस्तारमें सुविधा और अनुकूल अवस्था प्राप्त हो सकी। अतः इस कालके साहित्यके लिए विभिन्न दिशाओंमें अग्रसर होनेके निमित्त रास्ता खुल गया।

महाभारतके विभिन्न पर्वोके असमिया अनुवादका दूसरा दौर इसी कालमें प्रारम्भ हुआ। सागर खड़िने वनपर्वके आधारपर 'कुर्मावली वध' नामक काव्य-ग्रंथ की रचना की। विष्णुराम द्विजने 'वातापर्व' ग्रंथकी रचना की। द्विज भट्टाचार्यने सभापर्वके आधारपर 'शिशुपाल वध' का रूपान्तर किया। दामोदर दासने 'द्रोणपर्व' 'शल्य पर्व' का और राममिश्रने 'भीष्म पर्व' का अनुवाद किया। कविराज मिश्रने 'गदापर्व' और लक्ष्मीनाथ द्विजने 'शान्ति पर्व'का अनुवाद किया। अठारहवीं शताब्दीमें मधुराम द्विजने 'महाप्रस्थानिक पर्व' और 'मुषल पर्वका' अनुवाद किया। अनन्त ठाकुर आताने महाभारतसे हटकर 'श्रीराम कीर्तन' और 'प्रेमलता' की रचना की। उसमें विष्णु और राम दोनों अवतारोंके बारेमें वर्णन है। यह रामायण विष्णु-रामायण की तरह लिखी गई है।

रघुनाथ महन्तने रामायणको गद्यमें लिखनेका प्रथम प्रयत्न किया है। उसमें 'शत्रुंजय' और 'अद्भुत रामायण' नामक और दो ग्रंथ लिखे हैं। रघुनाथ महन्त पण्डित व्यक्ति थे और 'कथा रामायण' नामक उक्त गद्य रामायणमें कथानकके साथ-साथ आदर्शोंका भी प्रतिपादन किया है। अबतक उसके चार खण्ड ही प्राप्त हुए हैं। आदि अयोध्या अरण्य और किष्किन्धा। यह मूल रामायणका संक्षिप्त अनुवाद है। 'कथा-रामायण' असमिया गद्य-साहित्यकी शृंखलामें तीसरी कड़ी है। श्रीशंकरदेवने गद्य-धर्मी गद्य भाषाका जो प्रारम्भ किया था भट्टदेवने उसे सुदृढ़ भूमिपर स्थापित किया और रघुनाथ महन्तने गम्भीर और अलंकार प्रधान भाषाके साथ-साथ घरेलू भाषा तक उसे पहुँचाया।

रामायणके आधारपर बहुत सारे ग्रन्थ उस समय लिखे गए। गंगारामदासने 'सीता वनवासकी' रचना की। भवदेव द्विजने 'अश्वमेध पर्व' इतिहास पण्डितने दुर्गावर गीति-रामायणके नमूनेपर 'अंगद रायबारी' रचना की। धनंजयने 'पवन-चरित' अथवा 'मन्दोदरी अभिहरण' की रचना की है जिसमें हनुमानके द्वारा मन्दोदरीका रूप धारणकर अभिहरणका वर्णन किया गया है।

राम मिश्रने आहोम राज-धर्माचार्योंके आदेशपर 'भीष्म पर्व' विष्णु शर्माके 'हितोपदेश' और वररुचिके 'पुष्कर चरित' का पद्यानुवाद किया है। रामनाथ आताने 'भक्ति मुक्तावली' नामक वैष्णव भक्ति सम्बन्धी ग्रन्थ लिखा। रामचन्द्र

भरपास मोहृहीने हयग्रीव माधवर आख्यान और योगिनी-तन्त्र नामक दो ग्रन्थ लिखे।

कोच राजाओंकी तरह ही आहोम राजाओंने भी असमिया साहित्यके उत्थानमें योगदान दिया है। आहोम शासक धर्म गुरुसे बहुत दिनोंतक अपना स्वतन्त्र अस्तित्व बनाए रखनेमें ही प्रयत्नशील रहा। अतः इस कालमें उसकी पृष्ठिपोषकतामें आहोम भाषामें ही अपने दस्तावेज और शासन सम्बन्धी अन्य ग्रन्थ लिखे। किन्तु आहोम राज्यका जब विस्तार बढ़ा और इसमें जब प्रौढ़ता आई तो वह विशाल जनसमूहके प्रभावको बहुत दिनोंतक और बाधा नहीं दे सका। आहोमोंको अपनी जन्म-भूमिका मोह सदाके लिए छोड़ देना पड़ा और अपने राज्यके विशाल जन-समूहके साथ मिल जाना पड़ा। इसी कारणसे असमिया साहित्यकी उन्नतिमें भी उसे हाथ बँटाना पड़ा।

आहोम राजाओंमें रुद्रसिंह और शिवसिंह भाषा-साहित्यके प्रति अनुरागी थे और उनकी पृष्ठ-पोषकतामें असमिया भाषा-साहित्यकी यथेष्ट उन्नति हुई। आहोम राज-सभामें 'ब्रह्मवैवर्त पुराण' 'गीत गोविन्द' 'शकुन्तला' आदि धर्म निरपेक्ष ग्रन्थोंका समादर था। उपरोक्त दोनों राजाओंने गीत-गोविन्दके अनुकरणपर असमिया भाषामें कविता भी की थी। शिवसिंहकी कविताको तत्कालीन असमिया साहित्यमें अच्छा स्थान भी मिला है। इन्हीं आहोम राजाओंकी पोषकतामें गीत गोविन्दका असमिया छन्दमें अनुवाद कविराज चक्रवर्तीने किया। उसीने रानी फुलेश्वरीकी आज्ञासे 'शंख-चूड़ वध-काव्य' रानी अम्बिकेश्वरीकी आज्ञासे 'ब्रह्मवैवर्त पुराण' 'कृष्ण जन्म खण्ड' और 'शकुन्तला' का भी अनुवाद किया। संस्कृतमें भी उसमें सिद्धि उसके बारेमें एक विवरण प्रस्तुत किया गया है। 'भास्वति' नामक संस्कृत ज्योतिष शास्त्रका भी अनुवाद उसने किया।

इस कालमें पुराणोंके अनुवाद सम्बन्धी एक नया दौर भी प्रारम्भ होता है। ब्रह्मवैवर्त पुराणके अनुवादके सम्बन्धमें पहले ही उल्लेख किया गया है। इस पुराणका यही प्रथम अनुवाद है और इसके पहले इस पुराणके प्रतिपादित विषयका असमिया रामायण और साहित्यमें विशेष स्थान नहीं था। रुचिनाथ कन्दलीने 'कल्कि पुराण' और 'मार्कण्डेय चण्डीका' अनुवाद किया। चण्डीके अनुवादके समय उसमें 'कल्कि पुराण' 'वामन पुराण' और 'ब्रह्मवैवर्त पुराण' की सहायता ली है। मार्कण्डेय चण्डीके कई अनुवाद इस समय हुए। रंगनाथ चक्रवर्ती मधुसूदन मिश्र इन दोनोंने उसका अनुवाद किया। कविशेखर विद्याचन्द्र भट्टाचार्यने 'हरिवंश' का अनुवाद किया। अनन्त आचार्यने 'आनन्द लहरी' नामक काव्य-ग्रन्थकी रचना की और द्विज भूम मापने 'धर्म-संवाद' नामक एक ग्रन्थकी रचना की।

पुराणोंके अनुवादका जो सिलसिला इस समय प्रारम्भ हुआ उसके अनुसार भागवत मिश्रने 'विष्णु पुराण' और 'भागवत तन्त्र' का, कालिदासने 'यम-गीता' का, परशुराम द्विजने सम्पूर्ण 'विष्णु पुराण' और 'धर्म पुराण' का, रामगोविन्दने

परशुरामकी कथा चोपा में दासबोंकी टीका सात्वत तन्त्रका अनुवाद, रूपानन्द द्विजके पूर्ण भागवतका पद्य-पद्य अनुवाद पद्य पुराण नामक धार्मिक आचारोंका संकलित ग्रन्थ मार्बीया धर्मांका नीतिमतांकुर नामक ग्रन्थ भी इसी समय लिखा गया है।

धार्मिक और साम्प्रदायिक मतवादोंके विभिन्न ग्रन्थोंके अतिरिक्त इस कालमें सम्पूर्ण सांसारिक विषयोंपर भी असमियामें ग्रन्थ रचे गए हैं। इनमें बहुत सारे पद्यमें ही हैं और उनका अनुवाद भी हुआ था। वैषयिक विषयोंमें सर्वप्रथम असमिया गद्यका व्यवहार इन ग्रन्थोंके माध्यमसे हुआ है। इससे पहले केवल धार्मिक और साम्प्रदायिक विषयोंमें ही इसका साधारणतया व्यवहार होता था। काशीनाथका शंकर शास्त्री इस समयका उल्लेखनीय ग्रन्थ है जिसमें अंक गणितके अलावा जमीनकी पैमाइश और क्षेत्रफल निकालनेके नियमोंका उल्लेख है। सुखकरके श्री हस्तमुक्तावली नामक अनुवाद ग्रन्थमें अभिनयके समय प्रयोजनमें आनेवाली हस्तमुद्राओंका वर्णन है, जिसमें साथ-साथ मुद्राओंका चित्र भी दिया गया है। मूल संस्कृत श्लोकोंका उदाहरण के साथ अनुवाद दिया गया है। आहोम राज-रानी अम्बिकादेवीके आदेशानुसार सुकुमार बरकाठने हस्ति विद्यार्णव नामक ग्रन्थका प्रणयन किया। यह भी चित्रयुक्त ग्रन्थ है जिनका अंकन दिलबर और दोसाइ नामके दो चित्रकारोंने किया था। इसमें हाथीका वर्णन उसके रोग और निदान और उसको पालतू बनानेके तरीकोंका उल्लेख है। इसमें किस प्रकारके हाथीपर किस प्रकारके आदमीको चढ़ना चाहिए, इसका भी उल्लेख है। असमके शासकों द्वारा अधिक संख्यामें हाथीका उपयोग किए जानेके कारण ही इस प्रकारके अमूल्य ग्रन्थका प्रणयन उस समय हुआ था। घोड़ेके रोग और निदानके सम्बन्धमें भी 'घोड़ा-निदान' नामक ग्रन्थ लिखा गया है जिसमें घोड़ोंके प्रकारके बारेमें भी उल्लेख है। इस ग्रन्थके लेखकका अबतक कोई पता नहीं चला है। वैषयिक विषयोंपर लिखे गए कामरत्न तन्त्र नामक गोरखनाथके नामके साथ जोड़े हुए एक संस्कृत ग्रन्थका अनुवाद भी असमियामें हुआ। इसमें वनस्पति और औषधियोंके बारेमें उल्लेखके साथ-साथ शंकर द्वारा पार्वतीको अपने वशमें रखनेके उपायों आकर्षण स्तम्भन मारण आदिका विस्तृत वर्णन दिया गया है। हर गौरी सम्वाद' नामक दाम्पत्य-जीवन पर लिखा गया ग्रन्थ भी इस समय रचा गया।

इस कालमें सबसे महत्वपूर्ण साहित्य हुआ— बुरंजी साहित्य जिसमें आहोम शासनका धारावाहिक विवरण लिपिबद्ध किया गया है। यह इतिहास साहित्य असममें पहले पहल आहोम शासकोंने ही प्रारम्भ किया था और शुरूमें यह साहित्य आहोमोंकी अपनी जनजातीय भाषामें ही लिखा गया था। किन्तु आहोमों द्वारा असमिया जातीयता और भारतीय सनातन धर्म-ग्रहण करनेके बाद यह बुरंजी साहित्य असमिया भाषामें ही लिखा जाने लगा। यह बुरंजी साहित्य बड़ा विस्तृत है और आहोमोंके असमपर हुए बाद भी क्योंकि शासनका धारावाहिक वर्णन इसमें मिलता

है। यह बुरंजी साहित्य कई दृष्टिकोणोंसे महत्वपूर्ण है। पहली बात तो यह है कि देशका राजनीतिक इतिहास सिलसिलेवार प्राप्त होता है जो तत्कालीन अन्य भारतीय साहित्यमें नहींके बराबर है। दूसरी बात है कि इन बुरंजियोंके जरिए असमियोंमें एक प्रकारके राजनीतिक साहित्यकी सृष्टि हुई। तीसरी बात है कि असमिया गद्य साहित्यका एक सिलसिलेवार विकास इसमें मिलने लगा। चौथी बात है कि राजनीतिके अलावा सामाजिक सांस्कृतिक आर्थिक और धार्मिक वातावरणोंका लेखा-जोखा प्राप्त हो सका। पांचवीं बात है कि आहोमोंके साथ असमिया और असमकी सीमाओंपर बसी दूसरी उपजातियोंके सम्बन्धका परिचय प्राप्त होता है। असमिया भाषा-साहित्यके लिए इस बुरंजी साहित्यकी सबसे महत्वपूर्ण बात यह हुई कि एक सबल असमिया भाषाके निर्माणमें इसके द्वारा असमियेतर भाषाओंसे स्वतन्त्र अपने पथ और अभिव्यक्तिका ग्रहण किया गया। इसकी भाषा गम्भीर, घरेलू और अभिव्यंजनापूर्ण है।

बुरंजी साहित्यमें पुराण असमबुरंजी' ही सर्व प्राचीन माना जाता है। स्वर्ग नारायणदेव महाराज पर असमनाथ नामक ग्रन्थ असम बुरंजी नामसे प्रकाशित हुआ है। 'पादशाह बुरंजी' में आहोम-मोगलोंके सम्बन्धके बारेमें उल्लेख है। आहोम राजकर्मचारी हरकान्त बरुआकी असम बुरंजी श्रीनाथ द्वारका तुङ्खुङीया बुरंजी कछारी बुरंजी जयन्तीया बुरंजी त्रिपुरा बुरंजी असम बुरंजी और कामरूप बुरंजी अबतक प्रकाशित हो चुके हैं। आहोम राज्य-विप्लवके समय बहुत सारे बुरंजी ग्रन्थ नष्ट किए गए थे किन्तु अबतक प्राप्त प्रकाशित और अप्रकाशित बुरंजीसे यह कहा जा सकता है कि अब भी उनका विशाल साहित्य अवशिष्ट है।

इस प्रकार उत्तर वैष्णवकालका असमिया साहित्य अपनी स्वाभाविक प्रगतिके पथपर अग्रसर रहा है। भक्तिकालके बाद हिन्दी साहित्यमें जिस प्रकार रीतिकालीन ह्रासोन्मुख साहित्यका सृजन हुआ था कमसे कम विषयवस्तुकी दृष्टिसे असमिया साहित्यमें ऐसा नहीं हुआ बल्कि वैष्णव कालसे मुक्त होकर उत्तर वैष्णव कालमें असमिया साहित्य विभिन्न क्षेत्रमें उतर आया था और जीवनमें आवश्यक सभी विषयोंकी रचनाएं होने लगी थीं। इस कालमें एक प्रधान महत्वपूर्ण विषय है— पद्य-साहित्यका धीरे-धीरे ह्रास और गद्य साहित्यका विकास। असमिया भाषा साहित्यने स्वाभाविक रूपसे अबतक जो प्रगति की थी यदि यह धारा अबाध रूपसे आगे बढ़ी होती तो आजका आधुनिक असमिया साहित्य और ही प्रकारका होता। किन्तु ईस्वी सन् १८२६ में अंग्रेजोंका असमपर अधिकार होनेके पश्चात् असमिया भाषा-साहित्यमें जिस आकस्मिक [illegible] आविर्भाव हुआ उसके कारण स्वाभाविक विकास पचास साल पीछे हट गया।

[नोट—सन् १९०२ से आजतकके असमिया साहित्यका संक्षिप्त परिचय चौथी भाषा— असमिया—[illegible] दिया गया है।]

• • •

# रघुनाथ चौधुरी

• • •

## जन्म तिथि व बचपन

असमके वयोवृद्ध कवियोंमेंसे श्रेष्ठतम विहगी कवि श्री रघुनाथ चौधुरी का जन्म २० जनवरी सन् १८७९, बुधवार, शुक्ला चतुर्थी गणेश पूजाके दिन कामरूप जिलेके (असम राज्यके) अन्तर्गत काजोपाड़ा नामक गाँवमें हुआ। उनके पिता स्व भोलानाथ चौधुरी एक धनी किसान थे और सच्चे अर्थोंमें वे भोलानाथ ही थे। चौधुरी जीकी माताका नाम दया लता चौधुरी था। वे भी अति स्नेहशील और धर्मपरायणा पत्नी थीं। चौधुरीजी अपने माता-पिता की तीसरी सन्तान हैं। उनके एक बड़े भाई और एक बहन थी।

कविके जन्मके दिन ही कुल-पुरोहितने आकर स्व भोलानाथजीसे कहा था—"तुम्हारे वंशका यह रघुनाथ है। रामचन्द्रकी तरह यह भी तुम्हारे वंशका नाम रोशन करेगा।" पुरोहितजीकी बात सच निकली। जन्म-पत्रिकाके अनुसार कविका नाम था—सोमनाथ चौधुरी। लेकिन पुरोहितजीकी भविष्यवाणीके साथ उनका दिया हुआ नाम भी लोकप्रिय हो चला। और आज कविको "रघुनाथ" नामसे ही सभी जानते हैं—"सोमनाथ" नाम तो जन्म-पत्रिकामें ही रह गया।

कविका बचपन बहुतही कष्टपूर्ण रहा। बरामदेसे लुढ़ककर गिरजानेके कारण दाहिना पैर हमेशाके लिए बेकार हो गया और बायाँ पैर भी बहुत कमजोर हो

गया। जब आप नौ महीनेके थे तभी यह दुखद घटना घटी। विधिकी कोपदृष्टि इतनेसे ही शान्त नहीं हुई। जब आप चार वर्षके थे तभी आपके दोनों भाई-बहन इस दुनियासे चल बसे। इस घटनाके एक महीने बाद ही आपकी माँ भी इस दुनियामें न रही। पिता स्व भोलानाथ चौधुरीजी पागल हो गए। सगे-सम्बन्धी और पड़ोसी सारी जायदाद बाँट लेनेकी कोशिश करने लगे। कविके दिन बहुत ही कष्टमय हो पड़े। जयरामदास नामक गाँवके एक सज्जनने उन्हें आश्रय दिया। भोलानाथजी चौधुरी जब स्वस्थ हुए, तब वे कवि चौधुरीको फिर अपने घर ले गए।

### शिक्षा दीक्षा

आठ वर्षकी अवस्था तक वे चलने योग्य नहीं थे अत कवि चौधुरीकी प्रारम्भिक शिक्षा घरमें ही हुई। कविके परिवारकी अव्यवस्था देखकर भोलानाथजीके मित्र स्व बालकराम चौधुरीजी कविको अपने घर क्षेत्रिहारटियामें ले आए, और वहाँसे उन्हें बालकरामजीके पुत्र स्व धर्मराम चौधुरीके पास गोहाटी पहुँचा दिया। धर्मराम चौधुरी रघुनाथजीको अपनी सन्तानकी ही तरह मानने लगे। आज तक कवि इस घर और परिवारको अपना घर और परिवार ही मानते आए हैं।

असमके स्कूल और कालेजोंमें उस समय 'बंगला' भाषा प्रचलित थी। कवि रघुनाथ चौधुरी एक मिडिल स्कूलमें भर्ती कराए गए। पैरके दर्दके कारण नियमित रूपसे वे स्कूलमें हाजिर नहीं हो पाते थे। फिर भी कवि परीक्षाओंमें पीछे नहीं रहे। वार्षिक परीक्षामें वे सर्व प्रथम या द्वितीय स्थान हमेशा लेते ही थे। लेकिन एक दिनकी घटनाने कविको स्कूली-शिक्षा छोड़कर प्रकृतिसे शिक्षा लेनेको बाध्य किया। सातवीं कक्षाकी छःमाही परीक्षाके गणितके प्रश्नपत्रमें उन्हें दस नम्बर अधिक मिलना था। किसी कारण गणितके अध्यापकने वे दस नम्बर कविजीको नहीं दिए। चौधुरीजी उसके लिए आग्रह करने लगे तो गणितके शिक्षक और साथ ही प्रधान शिक्षकजीको भी नागवार गुजरा। कविके स्वाधीन मनमें विद्रोहकी चिनगारी जाग उठी। कवि चौधुरी भी भागकर तेजपुर पहुँचे। बादमें वे किसी तरह गोहाटी लौटा लाए गए। लेकिन अपने पिता और धर्मराम चौधुरीजीके समझाने-बुझाने पर भी वे स्कूल जानेको राजी नहीं हुए। कविके पिता स्व भोलानाथजीको यह बात बहुत ही बुरी लगी—और उन्होंने गुस्सेमें आकर कह दिया—"आजसे तेरा मुँह नहीं देखूँगा"। फिर भी कवि अटल रहे। अतः आठवीं कक्षासे ही कवि रघुनाथ चौधुरीकी स्कूली शिक्षाका अन्त हुआ।

### कार्यक्षेत्र

बाल्यकालीन छात्रजीवन समाप्त होनेके बाद ही चौधुरीजीकी साहित्यिक साधना प्रारम्भ हुआ। वे अध्यापनके साथ-साथ अध्ययन भी करने लगे। नगरीजी

ही एक प्राथमिक कन्या पाठशालामें चौधुरीजी अध्यापनका कार्य करने लगे। कविके हृदयमें मानव शिशुओंके प्रति एक नवीन भावना जागृत हुई। शिशुओंकी भलाईके लिए "मइना" (मैना) नामकी एक पत्रिकाके सम्पादनका भार भी चौधुरीजीने अपने हाथमें ले लिया।

इसी बीचमें चौधुरीजीके पिताजीका भी देहान्त हो गया। संसारमें अब उनका कोई नहीं रहा। सभी एक एक कर कविको अकेला छोड़कर चले गए। चौधुरीजी पिताकी मृत्युके संतापसे अभिभूत हुए अतः उन्होंने गौहाटीसे बाहर तेजपुरमें ही रहनेका निश्चय किया। लेकिन बन्धुओंके आकर्षणने कविको वहाँ नहीं रहने दिया—बरबस उन्हें गोहाटी लौटना पड़ा।

गौहाटीमें आकर इसबार कवि सामाजिक कामोंमें जुट गए। खासकर संगीत-अनुष्ठान पुस्तकालय स्थापन पत्रिका-प्रकाशन आदि कामोंमें दिलचस्पी लेने लगे।

सन १९०१ में असमके एकमात्र सरकारी कॉलेज कॉटन कॉलेजकी स्थापना हुई। इस कॉलेजके उद्घाटन समारम्भमें कविजीने "आवाहन" नामक स्वरचित कविताका पाठ किया। प्रारम्भिक अवस्थामें लिखित 'आवाहन' कवितामें प्रकृति-संतान असम माताकी अपरूप प्राकृतिक सुषमावलीका वर्णन कविने किया था। कवि उस समय गोहाटीके प्रायः सभी संगीतानुष्ठानोंमें भाग लेते थे।

सन् १९ १ में स्व सत्यनाथ बराके सम्पादनमें "जोनाकी" नामक पत्रिकाको पुनर्जीवित किया गया और चौधुरीजी इसके सहायक सम्पादक नियुक्त हुए। स्व बराजीके सान्निध्य और "जोनाकी" के सम्पर्कमें आकर रघुनाथ चौधुरीजीकी साहित्य-स्पृहा प्रबल हो उठी। सन् १९०४ में कवि स्वयं कलकत्ता जाकर कागज आदि संग्रह कर लाए थे। लेकिन कुछ अनिवार्यकारण वश "जोनाकी" का प्रकाशन बन्द हो गया। फिर भी "जोनाकी" (जुगनू) ने असमिया साहित्यके एक युगकी सृष्टि की थी। सन् १८८९ में इसकी स्थापना स्व चन्द्रकुमार अगरवालाने कलकत्तामें की थी। सन् १९ १ में इसी "जोनाकी" में कविकी "मरमर परुवी (प्यारे पंछी) नामक कविता प्रकाशित हुई थी। यह चौधुरीजीकी कविताका प्रथम प्रकाशन था—पहली प्रकाशित कविता एक पक्षीको लेकर लिखी गई और अन्तमें चलकर उन्हें विहंगी कवि ही कहा जाने लगा। पंछीके जीवनको लेकर जितनी कविताएँ कवि चौधुरीजीने लिखी हैं—सम्भवतः किसी भी भारतीय भाषाके एक भी कविने उतनी कविताएँ नहीं लिखी होंगी।

जोनाकी के अतिरिक्त और कई पत्रिकाओंके सम्पादनमें भी आप सम्मिलित थे। सन् १९२३–२४ में जेलसे निकलकर आपने "मइना" नामकी बाल पत्रिकाका सम्पादन किया था। सन् १९२७ में आपके सम्पादनमें ही "बहनी" नामकी पत्रिका निकली थी। जोनाकी ने जिस तरह असमिया साहित्यमें

रोमान्टिसिज्म (Romantucism) का आलोक सम्पात किया था। ठीक उसी तरह जयन्ती ने हमारे साहित्यमें "आधुनिक कविता" का उन्मेष किया था। रोमान्टिक युगके एक श्रेष्ठ कवि होनेपर भी आधुनिक कविताको इस तरह प्रोत्साहन देकर कविने अपनी उदारता और प्रगतिवादी मनोभावनाका परिचय दिया है। असमिया भाषाके अधिकतर आधुनिक कवि जयन्ती पत्रिकाकी ही सृष्टि हैं। तीन वर्षके बाद जयन्ती भी बन्द हो गई। बादको कवि 'सुरभि' नामकी और एक पत्रिकाका सम्पादन करने लगे थे। पत्रिका सम्पादनकी यह अन्तिम प्रचेष्टा थी। लेकिन वे इसमें भी सफल नहीं हो पाए। तीन वर्ष चलकर, सुरभि ने भी असमिया साहित्य संसारसे विदा ले ली। फिर भी चौधुरीजी हतोत्साह नहीं हुए। आज ८४ वर्षकी इस वृद्धावस्थामें भी गौहाटी कविता सभा (एक साहित्यिक संस्था) के द्वारा एक उच्च कोटिकी पत्रिका सम्पादन की कल्पना ले कर रहे हैं।

पत्रिका सम्पादनकी तरह पुस्तकालयोंकी स्थापना करनेमें भी चौधुरीजीने उत्साह दिखाया। सन् १८९२ ई में पुस्तकालय स्थापित करनेका आपने पहला प्रयास किया। सन् १८९२ में इसे स्थाई रूप दिया—लेकिन सन् १८९७ के विराट् भूकम्पमें घर और पुस्तकें सभी भूगर्भमें विलीन हो गईं। सन् १९ ४ में पुस्तकालय स्थापनार्थ गौहाटी शहरमें एक आम सभा आपने बुलाई थी।

इन कार्योंको करते हुए भी कवि चौधुरीजी महामहोपाध्याय धीरेश्वराचार्य और मैथिली पंडित बालमुकुन्द झाके संसर्गमें आए और संस्कृत साहित्यका रसास्वादन करने लगे। उनकी कविताके उत्तम शब्दों द्वारा ही उनके अध्ययनशील मनोवृत्तिका परिचय मिलता है।

कविके जीवनमें चारों तरफ निराशाजनक परिस्थितियाँ भी रहीं। बचपनमें आप लँगड़े हो गए, भाई-बहन माता-पिता—एक-एककर सभी चल बसे। स्कूली जीवनका भी अन्त हुआ—शिक्षकोंके अविचारके कारण पत्रिकाएँ बन्द हो गईं। प्रबन्धके अभावसे पुस्तकालय विलुप्त हुए। स्कूलकी नौकरीमें भी यही अव्यवस्था रही। सन् १८९९ ई में असम सरकारने दो पाठशालाओंको बन्द कर दिया—एक थी महामहोपाध्याय पंडित धीरेश्वराचार्यजीकी मणिकूट आश्रमकी संस्कृत पाठशाला तथा दूसरा रघुनाथ चौधुरीके अध्यापनवाला बालिका स्कूल। महामहोपाध्यायजीने अपना वेतन बीससे पचास और चौधुरीजीने आठ रुपयेसे तीस रुपये करनेकी सरकारसे अपील की थी। सरकारने वेतन तो बढ़ाया ही नहीं वरन् स्कूल भी बन्द कर दिए।

इससे चौधुरीजीके मनको बहुत ही चोट पहुँची जिससे भविष्यमें सदा इस तरहकी स्वार्थपरायण मनोवृत्तिका वे विरोध करने लगे। असहयोग आन्दोलनसे लेकर असमके साम्प्रतिक भाषा आन्दोलन तक राज्यके सभी वैधानिक आन्दोलनोंमें चौधुरीजी-ने सक्रिय भाग लिया। फिर भी चौधुरीजी किसी भी राजनीतिक दल उपदलके

सदस्य नहीं बने। साहित्य और भारतीय संस्कृतिके एकनिष्ठ सेवकके रूपमें ही राष्ट्रीय और मानवीय स्वार्थ रक्षाके कारण उन आन्दोलनोंके साथ आ मिले। स्वाधीन चित्त उदार मनोभाव चिर सुलभ आवेग प्रवणता हँसमुख और मीठी बोली रघुनाथ चौधुरीजीके आकर्षक गुण हैं। सन् १९०५ से १९ ७ तक चौधुरीजी बेलतला ग्राममें खेती-बाड़ीमें जुट गए थे। कृषि जीवनके साथ ही उनके चिन्तनी मनको बढ़ावा मिला। सन् १९०८ में स्वदेशी आन्दोलनमें भाग लेने वे गौहाटी चले आए और छात्र-शक्तिके संगठन कार्यमें लग गए। उनकी आवेगमयी वक्तृतासे छात्र-शक्ति बहुत ही अनुप्राणित हुई थी।

सन् १९११ में जर्मन पादरियोंने गोहाटीमें एक माध्यमिक स्कूलकी स्थापना की। रघुनाथ चौधुरी उस स्कूलके एक शिक्षक नियुक्त हुए—लेकिन वहाँ भी आप ज्यादा दिन नहीं रह सके। सन् १९१४ के विश्व युद्धमें उस स्कूलके सभी पादरियोंको अँग्रेज सरकारने गिरफ्तार कर लिया। फलस्वरूप स्कूल बन्द हो गया। चौधुरीजी फिर बेकार हो गए।

कविजी निराश होकर फिर बेलतला लौट गए और खेती बारीमें ही ध्यान देने लगे। नौकरी जीवनकी विफलताने ही चौधुरीजीको हमारे सामने एक श्रेष्ठ कविके रूपमें लाकर खड़ा किया है। सन् १९१४ से १९२१ के दरमियान कविजीने जितनी कविताओंकी रचना की—असमिया साहित्य भण्डारमें वे सब एक-एक मोती स्वरूप ही हैं। शुद्धमनाके अज्ञातवास मिल्टनके 'होर्टन पीरियड' की तरह कवि रघुनाथ चौधुरीजीके सात वर्षके कृषि-जीवनसे उनके मनकी सुकुमार वृत्तिको अधिक पल्लवित और प्रस्फुटित किया। "बेलतला का मैदान" कविके लिए गवेषणागार सिद्ध हुआ। "केतेकी" "दहिकतरा" और "सादरी" आदि काव्य-ग्रन्थोंकी कविताएँ कविकी सूक्ष्म निरीक्षण-शक्ति निविड़ उपलब्धि गम्भीर कल्पना और मननशीलताका परिचय देती हैं। बेलतलाकी उर्वर भूमिमें जो स्वर्ण-बीज बोया गया था—उसीका स्मृति चिन्ह असमिया साहित्यके इतिहासमें अमर रहेगा।

सन् १९२१ में महामानव महात्मा गाँधीके असहयोग संग्राममें कविने भाग लिया। बेलतला गाँवके निवासियोंको स्वाधीनता संग्रामके लिए एकत्रित किया और अफीम बन्द करनेके हेतु सत्याग्रह आन्दोलन किया। इस अपराधमें सरकारने उन्हें गिरफ्तार किया और एक सालकी सख्त कैद की सजा दी। सन् १९२२ में वे जेलसे निकले और गोहाटीमें रहने लगे—यहीं आज भी रह रहे हैं। उसी समयसे लेकर आजतक कविजी गौहाटीके प्रायः सभी सामाजिक और सांस्कृतिक अनुष्ठानोंमें सम्मिलित रहे हैं। आपने कितनी ही सभाओंका सभापतित्व किया—कितने ही मानपत्र स्वीकार किए—उनका हिसाब देना कठिन है। चौधुरीजीकी कवि-प्रतिभाके प्रति आदर प्रदर्शितकर "कामरूप संजीवनी सभा" ने आपको "कविरत्न" की उपाधि दी है। भारत सरकारकी तरफसे भी उन्हें साहित्यिक पेंशन मिलती है।

सन् १९३६ में आप असम साहित्य सभाके सभापति पदके लिए चुने गए। विश्व-शान्ति समिति द्वारा कलकत्तामें सन् १९५२ में आयोजित अखिल भारतीय कृषि सभाका सभापतित्व कवि चौधुरीजीने किया था।

सन् १९५८ को उनकी कथा-काव्यकी पुस्तक "नवमल्लिका" प्रकाशित हुई। चौधुरीजी अब भी लिखते हैं और उनकी अप्रकाशित कुछ रचनाएँ अब भी प्रकाशनार्थ तैयार हैं।

कवि चौधुरीकी कविताका आदर असमसे बाहर भी हुआ। हालहीमें अमेरिकासे प्रकाशित विश्व-साहित्यके चुने हुए संग्रहमें कविजीकी "बहागीर बिया (बहागीकी शादी) नामक कविताको भी स्थान मिला। उनकी "केतेकी" नामक खण्ड-काव्यका अंग्रेजी अनुवाद भी छपकर निकला।

कवि आजीवन कुँआरे रहे। प्रकृतिको ही अपना सर्वस्व मानकर विवाह करनेका विचार उन्होंने नहीं किया।

कविजी अब अस्वस्थावस्थामें बिस्तरपर पड़े हुए हैं। फिर भी अनेक नवीन प्रवीण साहित्यिकोंका जमघट उनके बिस्तरके चारों तरफ लगा ही रहता है। दृष्टि शक्ति बिल्कुल नहीं रही। फिर भी बोलीसे ही आदमीको पहचान लेते हैं। असमिया तथा भारतीय साहित्यकी मान-गौरव बढ़ानेके लिए भगवान उन्हें दीर्घायु प्रदान करें।

## कृतियोंका परिचय—

रघुनाथ चौधुरी अपने विद्यार्थी जीवनमें ही कविता करते आ रहे हैं और अभीतक उनकी साहित्यिक चेतना जागरूक है। उनकी प्रथम प्रकाशित कविता "मरमर पखी" सन् १९०१ को "जोनाकी" पत्रिकामें निकली थी। उनकी अबतक की रचनाएँ कालक्रमानुसार निम्नप्रकार हैं—

(१) सादरी (पहला कविता संग्रह)—सन् १९१
(२) केतेकी (खण्ड-काव्य)—सन् १९१३
(३) कारबाला अथवा महरम काव्य (अमित्राक्षर छन्दका काव्य)—सन् १९२३
(४) दहिकतरा (कविता संग्रह)—सन् १९३१
(५) नवमल्लिका (कथा कविता)—सन् १९५८

विश्व साहित्यके महान साहित्यकारोंके अन्तरंग और बहिरंग जीवनपर बाह्य वातावरणका प्रभाव अवश्य पड़ता है यह सृष्टिका नियम है तो भला चौधुरीजी कैसे बच जाते। चौधुरीजी असमिया भाषाके सुकुमार कवि हैं और उनके कोमल हृदयपर बाह्य वातावरणका प्रभाव पड़ता रहा है जिसकी अभिव्यक्ति उनकी कविताओंमें हुई है।

chosen, as a subject of poetry, for its own sake" "दहिकतरा" की तरह अपने अन्तरकी कोमलता और पवित्रतामें विमुग्ध करनेकी इच्छा कविने की है। दहिकतराके स्पर्शसे ही "बुढ़ा आमार" (बूढ़ा आमार वृक्ष) का आलस्य मिट गया। दूसरी तरफ "शिरीष" वृक्षकी यौवनोन्मत्तताके कारण शरीर क्षीण हो गया है। दहिकतरा की उपस्थितिमें ही फल-फूल पेड़पौधे और पक्षी आदि सभीमें आनन्दकी हिलोर उठने लगी है—

देखाइछे प्रणयर आलेकी विपुल
यति चाओं तैति येन नतुनोनतुन।

[तूने प्रणयका निर्मल आदर्श दिखाया है। जिस तरफ देखता हूँ—नया ही नया नजर आता है।]

"केतेकी चराइ" नामकी एक छोटी कवितामें कवि आनन्द विभोर हो उठा है। इसकी हास्य और व्यंगमयी शैली कठोर संसारमें आशाका संचार करती है। कवि इसकी पक्षीको जन्म जन्मान्तर के लिए अपना बनाकर पालनेके लिए सोच रहा है। कीट्सके ओड-काव्यमें इस छोटीसी कविताकी भावनाका ही पूर्ण प्रकाश सबल दिखाई पड़ता है।

रघुनाथ चौधुरीका सही परिचय मिलता है—उनकी प्रकृति परक कविताओंमें। प्रकृतिके साथ कविका अति निकटका सम्बन्ध है। कविकी लेखनीमें प्रकृतिको यथार्थ प्रथम सार्थकता मिली है। प्रकृतिकी वेश-भूषाके जरिए ही "विषाद मलिना" "दीना-हीना" जननी जन्मभूमिके लिए आनन्ददायिनी ऐश्वर्य थोड़ीसी करुणाकी भिक्षा माँगी गई है—

आहाहे जननी रत्न सिंहासनी
बिलाहि आनन्द शान्ति

[हे रत्नसिंहासनी जननी—आओ और आनन्द शान्ति प्रदान करो।]

बहागीर बिया" (बहागीका विवाह) कवितामें मानव संसर्ग विहीन प्रकृतिके आनन्दोत्सवका वर्णन है। बसन्त पुहिता बहागीके विवाहके उत्सवमें वृक्ष लताएँ और पक्षी आदि सभी आत्म- विभोर हैं। बहागीके विवाहको केन्द्रमें रखकर प्रकृतिके सौन्दर्यका विकास करना ही कविका उद्देश्य है। साथ ही इस कविताके जरिये असमिया जातीय जीवन और ग्रामीण जीवनकी एक झाँकी प्रस्तुत की गई है। मनुष्य प्रकृतिके बीच रहनेका स्वाभाविक प्रमाण मिला है और इस बिन्दुमें आनन्दका एक परिपूर्ण रूप "बहागीर बिया" में उपलब्ध है।

"फल्गु" कवितामें स्पष्टप्रकट फल्गु के जीवनका विश्लेषण करके कविने मानव यौवना फल्गुकी गातीमें सरस जीवनकी प्रशान्ति खोजी है। "विश्व" कवितामें कवि विश्व-ब्रह्माण्डकी विविध कार्य प्रणाली पर विस्मित है। "वशिष्ठाश्रम" में संध्या-वर्णिता और कामाख्याकी हुम् हुम् ध्वनिके साथ प्रकृतिका मनोहर रूप

देखकर प्राचीन भारतकी गौरव-गाथाको स्मरण कर, समयकी गतिसे अविरल 'बविष्ठो भ्रम" को एकमात्र पथिकके शान्ति-निकेतनकी आख्या दी है। ब्रह्मपुत्रके किनारे हरे-भरे जंगलोंमें सुशोभित "गिरिमल्लिका" ने कविके हृदयमें आनन्दमयी भावनाओंका उद्रेक किया है। कविने भी गिरिमल्लिकाके स्पर्शसे प्राण परिपूर्ण करनेकी अभिलाषा प्रकट की है।

प्राणप्रिय आजि मोर विजन कुंजत
तुलिबाने लगलाहे हाँहिर तरंग।

[ प्राणप्रिय आज मेरे विजन कुंजमें हँसीकी तरंग उठाओगे क्या ? ]

प्रकृति परक कविताओंके अतिरिक्त कविके इन दोनों संग्रहोंमें कुछ वैराग्य मूलक कविताएँ भी मिलती हैं। इन कविताओंके जरिए कविकी अपनी जीवन गाथा ही अप्रत्यक्ष रूपसे प्रकाशित हुई है।

सापरी की पहली कविता "भिक्षा" में ही कविकी वैराग्य भावना अङ्कुरित हुई है। कविने जीवनके पहले स्तरमें सम्भवत बड़ी बड़ी आशाएँ की थी लेकिन वे सभी निष्फल हो गईं। अत कवि संसारके सभी आशा-सुख शान्ति-प्रेम वासना राजपद-सम्मान गौरव आदिका आज परित्याग कर रहे हैं। मायावी मृगतृष्णाकी तरह इन सब चीजोंको खोजते समय उन्हें दुःख-ही-दुःख मिला और इसलिए उन्होंने भिक्षाकिकी कामना को दूर भगाकर दुख-दैन्यको भगवानकी देन समझ लिया है। साथ ही भगवानसे प्रार्थना की है—

शिलार देखार दरे तोमाते सदाय
थाके मन अचल विश्वास।

[ पत्थरकी लकीरकी तरह ही तुममें मेरा अविचल विश्वास रहे। ]

संसार सम्बन्धी इस तरहके मनोभाव "सापरी" की बनिजर कथा (बनियेकी बातें) निराशा विषाद विप्रहीर उक्ति (विप्रहीकी उक्ति) संताप आदि कविताओंमें मिलते हैं।

जीवनमें शान्ति चाहते हुए कविने अन्तमें 'मरण' का आह्वान किया है—

दिबा रूप-धरि तुमि दिबा मोक देखा
सिदिनाहे पाबो मोर लाभिब सान्त्वना

[ जिस दिन रूप धरकर तुम (मरण) मुझे दर्शन दोगे उसी दिन मुझे सान्त्वना मिलेगी। ]

"दहिकतरा" में कविकी जीवनके प्रति तीव्र वेदना तथा संसारके प्रति वैराग्य भावना गम्भीर रूपमें स्पष्ट है। संसारमें कविको दुःख-यन्त्रणाएँ ही मिली। उसने जो चाहा था उसे नहीं पाया। और क्या उसकी कल्पना या त्रिपताओंने भी आँखें उठाकर नहीं देखा। इसलिए कवि अपनेको भाग्यहीन समझकर दुःख प्रकट करते हैं—

विफल जीवन मोर विफल सकलो आशा
भाग्यहीन आजि मइ हिया मोर कर्मनाशा

[ विफल जीवन मेरा विफल हैं सभी आशाएँ। आज मैं भाग्यहीन हूँ और मेरा हृदय कर्मनाशी है। ]

कविका वैयक्तिक जीवन भी विषम और वेदनामय ही कहा जा सकता है। बचपनमें पै एकी दुर्घटनाएँ हुई—किशोर जीवनमें उन्हें माता पिता एवं भाई-बहनोंसे विछोह हुआ तथा सारा जीवन कुँवारा रहकर ही बिताना पड़ा। कविने इस जीवनकी बात "वैराग्यर कथा" कवितामें स्पष्ट कही है—

आशा पखी उरि गल शून्य हिया परिरल
संसारत आजि मइ अकलशरीया

[ आशा रूपी पक्षी उड़ गया—शून्य हृदय पड़ा हुआ है। संसारमें आज मैं अकेला हूँ। ]

कविकी इन भावनाओंने तीव्ररूप धारण किया है "वहिकलरा" की अन्तिम कविता "फुलशय्या" में चिताग्नि ही मानो उनके लिए फूलकी शैय्या है—

सेये मोर फुलशय्या रक्तकमलर
तात लाभे अनन्तशयन।

[ वह रक्त कमलोंकी मेरी फूलशैय्या होगी वहीं मैं अन्तिम शयन करूँगा। ]

बावरीकी "मरण" कविताकी तरह वहिकलराकी "फुलशय्या" कवितामें संसार विरागी कविने एक ही इच्छा ( मृत्यु कामना ) प्रकट की है।

कुल मिलाकर इन दोनों संग्रहोंको असमिया साहित्यके श्रेष्ठ कविता संग्रहोंमें गिना जा सकता है।

कारवाला—कवि चौधुरीजीका यह पहला खण्ड काव्य है।

कारवाला सन् १९२१ में कर्मवीर नवीनचन्द्र स्मृति ग्रन्थावलीके प्रथम अंजलिके रूपमें प्रकाशित हुई।

'कारवाला' काव्यमें कवि चौधुरीजीने इसलाम धर्मकी प्रसिद्ध एक ऐतिहासिक वियोगान्तक कहानीको निरुपम चित्ररूप दिया है। "कारवाला" महात्मा हजरत मोहम्मदके खानदानकी अन्तिम ख्याति हुसेनके तप्त रक्तसे रंजित है। दमिस्क अधिपति पापात्मा एजिद इसलाम धर्ममें एक नायकत्वकी प्रतिष्ठा कराने और इमाम वंशको निर्मूल करनेकी जी-तोड़ कोशिशमें लगा था। साथ ही उसने सुन्दरी जुबेदाको अपनी अंकशायिनी बनानेकी कल्पना भी की। षड्यन्त्र कर जुबेदाके द्वारा ही महात्मा हुसेनका वध करना चाहा। प्रलोभनसे प्रमुग्ध होकर जुबेदा मानने लगी—

हम राज राजेश्वरी
बप्पाहु एजिदर राजभवनत
एने रमण तुमि नोवारो एरि।

इसी स्वर्ण अवसरपर लक्ष स्वर्ण मुद्राका लोभ दिखाकर एजिदने चिमारको हुसैनका कटा हुआ सिर लानेके लिए भेजा। स्वर्गसे हजरत मोहम्मद हुसैनको ले जानेके लिए खुद उतर आए—

हजरत महम्मद स्वर्गलोक हन्ते
शिष्य सह आविर्भाव विमान पथत
नेवेहुर दौहित्रक लै यावलइ।

[हजरत मोहम्मद देवलोकसे अपने शिष्योंके साथ अपने प्यारे मित्रको ले जानेके लिए आकाश मार्गपर उपस्थित हुए।]

यानी चिमारके हाथमें इमाम हुसैनकी हत्याके समयकी यादमें इस्लामी लोग मुहर्रम व्रतके रूपमें मनाते हैं।

कवि चौधुरीजीने इस्लाम धर्मकी प्रसिद्ध कहानीको चलचित्रकी तरह अपने काव्यमें अंकित किया है। मनोरम कहानी कविकी लेखनीमें और भी मनोरम होकर निखर उठी है। आलोचककी भाषामें "हृदय का तप्त रक्त देकर इसे आपने सजीव बनाया है।"

ब्रह्मपुत्र तटके दृश्योंको देखकर ही उनके आधारपर कारबाला मरुभूमिका जैसा काल्पनिक चित्र चौधुरीजीने खींचा है वह बहुत ही आश्चर्यजनक है। कविका कृतित्व इसीमें है।

इस्लाम धर्मकी कहानी लिखते हुए भी कविके इस काव्यमें विदेशी शब्दोंकी भरमार नहीं है। सम्पूर्ण काव्यमें कुल केवल सतरह विदेशी-शब्दोंका व्यवहार किया गया है। शुद्ध असमिया शब्दोंका प्रयोग उनकी काव्यशैलीकी एक खास विशेषता है।

केतेकी—

केतेकी कविके जीवनकी सर्वश्रेष्ठ उपलब्धि कही जा सकती है। किसी एक पक्षीको लेकर इस तरहके खण्ड-काव्य दूसरी भाषाओंमें बहुत ही कम मिलेंगे। इस काव्यके सम्बन्धमें डॉ॰ शास्त्रीजीने कहा है—"बहागीर चिरा" में जो आनन्दानुभूति अभिव्यक्त और पक्षी जीवनमें ही सीमित थी केतेकी कवितामें उसीने कूल किनारा तोड़ मरोड़कर मानव समाजके वरन् जीवनको भी प्रभावित किया है। केतेकी के आगमनसे जड़ चेतन जगतमें नव जीवनका संचार हुआ है और चारों तरफ आनन्द ही आनन्द परिव्याप्त है।

पाँच तरंगोंमें विभक्त केतेकी काव्यकी प्रथम तरंगमें अनजान और अज्ञात देशसे आकर आकुल और उदात्त स्वरसे गीत गा गाकर विभोर हो घूमते फिरते केतेकी पक्षीको देखकर कवि आश्चर्यचकित हैं। उसी पक्षीने जैसे दो ही दिनोंमें सभीको अपनाकर "जनप्राणीहीन रेगिस्तानमें" भी संजीवनी ला दी है—

किय गुचि गलि दूर देश लई

मायाको एरिलों तयो एरि गलि
कि बताय हब मोर

[ तुम दूर देश चली गई      मैंने तुम्हारे ही कारण संसारकी मायाको त्यागा—तुम भी चली गई—अब मेरी क्या दशा होगी ? ]

'केतेकी' कविता कविकी आकस्मिक रचना नहीं है। यह 'सादरी' कविता संग्रहमें प्रकाशित पक्षी विषयक कविताओंका ही विकसित रूप है। कविकी पहलेकी कविताओंमें जितने प्रश्नोंका उदय हुआ था उसीका कवित्वमय उत्तर 'केतेकी' कवितामें मिलता है। "कवि जीवनके बहु काल संचित भावनाओंका क्रमविकास चौधुरीजीकी पक्षी-विषयक कविताओंको छोड़कर असमिया साहित्यमें और कहीं मिलना मुश्किल है।

नवमल्लिका–(१९२८) यह कवि चौधुरीजीकी अन्तिम रचना है। अन्तिम रचना होनेके नाते कवि-जीवनकी गम्भीर उपलब्धियाँ इसमें मिलती हैं। यह उनकी कथा-काव्योंका संग्रह है। प्रकृतिके साधारणसे साधारण विषयको लेकर कविने ज्ञान-गम्भीर तत्त्व इनमें समेटा है। असमिया भाषामें कथा कविताका यह दूसरा संग्रह है।

भाषा-शैली—

चौधुरीजीकी दृष्टिमें भाषा संसारका नादमय चित्र है। चौधुरीजीकी भाषामें तत्समता लाक्षणिकता चित्रमयता संगीतात्मकता आदि अलंकृत हैं। चौधुरीजीकी भाषामें तत्समताके साथ-साथ संगीतात्मकता भी होनेके कारण उनकी कविताएँ पढ़नेसे ऐसा मालूम पड़ता है कि एक वेगवती सरिता धीर, स्थिर, गम्भीर गतिसे निनाद करती हुई बह रही हो।

चौधुरीजीकी भाषा चित्ररंजित भाषा है जिसमें अनेक शब्द-चित्र अत्यन्त सुन्दर हैं। इसका एक उदाहरण—

दोपालि शिखर येवे रँजि सन्ध्यारागे
सुखेरे विश्राम लभे सौम्य नभोमणि।

[ दोपहरि शिखरपर जब रंजित हो संध्या रागसे सुखसे विश्राम लेते सौम्य नभोमणि। ]

चौधुरीजीकी भाषामें अनुप्रासका प्रयोग अधिक देखा जाता है। इसीलिए पद-पदपर अनुप्रासकी छटा देखनेको मिलती है। इसका एकमात्र कारण है उनकी संगीत-प्रियता।

रघुनाथ चौधुरीजीकी भाव प्रकाशन शैली सरल और प्रांजल है। असमिया और भारतीय अन्य आधुनिक काव्य-साहित्यका अध्ययन कर विशेषकर भी दाशरथेय और कालिदासकी काव्य-कलासे आप प्रभावित हुए थे और उन लोगोंकी रचना पद्धति

और शैलीको ही कविने अपनी रचनाओंमें अपनाया है। छवि तुलरी पद पयार आदि असमिया छन्द कालिदासकी मन्दाक्रान्ता अमिताक्षर और मिरिक आदि छन्दोंके धरिए कवि चौधुरीजीकी काव्यमयी आत्मा विकसित हो उठी है।

साहित्यमें कविका स्थान—

कवि चौधुरीजीके सम्बन्धमें असमिया साहित्यके कुछ प्रख्यात आलोचकोंका मन्तव्य इस प्रकार है—

डॉ. बाणीकान्त काकतिजी एम ए पी एच डी लिखते हैं—मुरझाई हुई अपनी भावनाको जगाकर भावोंके हिलोरोंमें झूमनेसे जो आनन्द प्राप्त होता है—वही आनन्द कविता देती है। चौधुरीजीकी कवितामें वह आनन्द देनेकी शक्ति विराजमान है।

असमिया कविताकी कहानी में डॉ. महेश्वर नेओगजी लिखते हैं—"चौधुरीजीने पक्षी जीवनकी छन्दमयी कल्पनाका संधान करते हुए प्रकृति परक कवितामें एक अभिनव तात्पर्यका आरोप किया है और उससे ही स्वकीय प्रतीकात्मक विचार साकार कर दिया है। कालिदास आदि कवि पुरुषोंके मानसिक परिवेश चित्रकल्पित भाषाके सौन्दर्यका प्रभाव मानते हुए भी उन्होंने आधुनिक गीति-काव्यको परिपुष्ट और अलंकृत कर रखा था।

"असमिया साहित्यके इतिवृत्त" में डॉ. सत्येन्द्र शर्माजीने लिखा है—"पौराणिक आख्यानके साथ संयुक्त करते हुए चित्र रूपकका समावेश कर भावोपयोगी मन्दाकिनीके व्यञ्जनापूर्ण प्रयोगने उनकी कर्मण शैलीको उज्ज्वल और हृदय ग्राह्य तथा चित्तोरम कर दिया है।

"केतेकी" के सम्बन्धमें साहित्य सम्राट् लक्ष्मीनाथ बेज बरुवा जीने लिखा था—"हम "केतेकी" को ही लेकर हम विश्व-साहित्यके दरबारमें जा सकेंगे।"

असम न्यायालयके भूतपूर्व न्यायाधीश श्री हरिराम मेधीजीने चौधुरीजीकी कविताके सम्बन्धमें दो ही समालोचक वाणीमें ही कहा है—

"His lines are chilled for immortality—"

इन्हीं समालोचकोंके अनुसार निस्सन्देह यह कहा जा सकता है कि चौधुरीजीकी कविता असमिया रोमान्टिक साहित्यका उज्ज्वल नगीन है। उनकी कविता ध्यानमग्न योगीकी आजन्म साधना की वाणी है।

केवल असमिया साहित्यमें ही नहीं भारतीय साहित्यमें भी चौधुरीजीका योगदान इसीलिए स्मरणीय रहेगा कि विहगोंके कलरवका उन्होंने सुस्पष्ट वाणी प्रदान की है—उनके कण्ठोंमें रागिनीका सञ्चार करके ही वे तृप्त नहीं हुए वरन् जीवनकी मार्मिक अनुभूतियोंका सजीव चित्र अत्यन्त मनोहर बनाकर उनमें सन्निविष्ट कर दिया है। हरेक कवितामें तन्मयताका भाव ही प्रधान है। यों देखा जाए तो परिमाणकी दृष्टिमें कविकी रचनाएँ कम हैं—परन्तु उनका भावात्मक सौन्दर्य और झंकारमयी पद-योजना उन्हें श्रेष्ठतम कवियोंकी श्रेणीमें पहुँचा देनेके लिए पर्याप्त है।

## १ भिक्षा

मासागे तोमार प्रभु एश्वर्य विभूति
राजपद, सम्मान गौरव
बारिजपर माथोमोटा भिक्षार समुलि
सेपे मोर अतुल वभव ॥१॥

ममओं छिहित औरि सन्भ्रमर माला
माबों ताक अति हेय बुलि,
अपमान अपयश, लाछना ज्ञिरत
मम प्रभु मापहरे तुलि ॥२॥

उच्चाकांक्षा माइ प्रभु, शुभ हृदयत
करा मोक सकमोरे सव
माज पथारत मेने थाके अकलाइ
पत्र पुष्प फलहीन तरु ॥३॥

मासागे तोमार प्रभु पार्थिव सम्पद
दुबिनोपा सुधर माहामि
अकसारोपा करि माज माटतेइ
एरि थइ याय मा काहामि ॥४॥

मासागे सुन्दर देह कान्ति कमनीय
सुम-पथ, आमन्द विमास
रूपर छलना मात्र मोहर विकार
सिबोरत माइ अभिमाप ॥५॥

पिनाघिनो कामनाक छिछों मातराइ
ताइ मोक दिटे बहु दुख
शरीर शियरि उठे परिते ममत
रासतोर भवाचार मुख

## १ भिक्षा

हे प्रभु, तुम्हारा ऐश्वर्य विभूति राजपद सम्मान गौरव मुझे नहीं चाहिए। दरिद्रताका भिक्षापात्र ही मेरा अतुल वैभव है ॥१॥

संयमका कण्ठहार मैं अत्यन्त तुच्छ समझता हूं। (अत उसे) गले नहीं लगाऊंगा। अपमान अपयश लांछना बड़े आग्रहके साथ शिरोधार्य कर लूंगा ॥२॥

मेरे इस क्षुद्र हृदयमें उच्चाकांक्षा नहीं है। मुझे सबसे छोटा बना दो। उसी तरह जसे मदानके बीच पत्र पुष्प फलहीन वृक्ष अकेला खड़ा रहता है ॥३॥

हे प्रभु दो दिनके सुखकी सामग्रियाँ या तुम्हारी पार्थिव सम्पदा मुझे नहीं चाहिए। क्योंकि ये सभी बीच रास्तेमें ही मुझे अकेला छोड़कर कभी-न-कभी चली जाएँगी ॥४॥

मुझे सुन्दर शरीर कमनीय कान्ति दाँव-पेंच आनन्द विलास नहीं चाहिए। ये सभी मोहके विकार हैं—रूपकी छलनाएँ मात्र हैं—उन्हें पानेकी मेरी अभिलाषा नहीं है ॥५॥

पिशाची कामनाको मैंने बहुत दूर भगा दिया है। उसने मुझे बहुतसे दुख दिए हैं। उस राक्षसीके विकराल मुखका स्मरण होते ही मेरा शरीर सिहर उठता है ॥६॥

समुखत धमर यि आछे अधकूप
तात येम निपिछसे भरि
पिरविम पिसवची हम लागे प्रभु
अमावर मत्रपात परि ॥७॥

पविमो भ्रमत परि पिमों हलाहल
हियाचमि परि पाय कसा,
मिरस सहिम प्रभु, बिया माय मोक
ससारत आछे यत ब्यासा ॥८॥

पुगिछों पुगिम मार बण्ध हृदयत
शत शत मुशिचक बशम,
मकरों बेजार प्रभु तोमार कायत
आमन्यत चाकिम मगम ॥९॥

मुखर हौंहिहि मधि सिमो मार पाय
छिन्म हुय आत्मामता जुपि
सान्त्वना बिमोंसा मोर आछे लगरीया
बिपावर चकुमो एदुपि ॥१०॥

माना-सुख शान्ति प्रेम बासमा-तृपिति
तपसी थे मरीचिका भ्रम
बहुरूपी हइ मोक भुवा हि मायोम
ओपमाय पितत बिभ्रम ॥११॥

सिकारनो सुख बाँछा मकरों, मामागे
मिमिबारों पीहरर पास
बमियाइ बिलों यत बसु मरमर
मोर पस औधारेइ मास ॥१२॥

अभावका यमणाएँ भोगकर चिरदिन मैं चिरदुखी बनकर रहूँगा। परन्तु सम्मुखमें भ्रमका जो अन्धकूप है उसमें मेरे पैर न फिसलने पाएँ ॥७॥

यद्यपि भ्रममें हलाहल पीते हुए मेरा हृदय भी काला हो जाए, फिर भी मैं उसे चुपचाप सहूँगा। संसारमें और भी जितनी ज्वालाएँ हैं मुझे दे दो ॥८॥

इस दग्ध हृदयमें शत शत वृश्चिक दंशन भोग रहा हूँ और भोगता रहूँगा। फिर भी दुख नहीं करूँगा। तुम्हारे पास रहकर सदा आनन्दमें मग्न रहूँगा ॥९॥

मेरे मुँहकी हँसी यदि न रहे और आशाकी लता अगर टूट भी जाए—तब भी मुझ सान्त्वना देनवाले विषादके आँसू मेरे साथी रहेंगे ॥१०॥

आशा-सुख शान्ति-प्रेम वासना-तृप्ति ये सभी मृगतृष्णाएँ हैं। बहुरूपी बनकर ये मुझे सिर्फ धोखा देती हैं और अन्तरमें भ्रम उत्पन्न करती हैं ॥११॥

इसलिए, मैं सुख नहीं चाहता प्रकाश मुझ नहीं चाहिए और उसकी याचना भी नहीं करूँगा। सभी प्यारी वस्तुओंको मैंने फेंक दिया है—मेरे लिए तो अन्धकार ही अच्छा है ॥१२॥

समुखत धमर यि आछे मथकूप
तास येन निपिछसे मरि,
चिरदिन चिस्वधी हम लागे प्रभु
ममावर यमणात परि ॥७॥

यदिओ भ्रमत परि पिओँ हलाहल
हियाखनि परि याय फला
मिरसे सहिम प्रभु, हिया मार मोक
ससारत माछ यत ज्वाला ॥८॥

मुणिछोँ मुगिम मार दग्ध हृदयत
यत घात मुदिचक बजाम,
मकरोँ मेजार प्रभु तोमार कायत
आमन्दत पाकिम मगम ॥९॥

मुखर हाँहिटि यदि सिमो मार याय
छिन्न हय माशामता मुपि
सान्त्वना दिमोँता मोर आछे लगरीया
दिपावर पहुतो एटपि ॥१०॥

माशा-मुख शान्ति प्रेम वासना-तृपिति
सकली ये मरीचिका भ्रम
महरूपी हइ मोक मुगा दि मायोन
मोपजाय चितत विभ्रम ॥११॥

सिकारसे मुख बीटा मकरोँ, मासाने
निविकारी पीहरर फाम
बसियाइ दिसोँ यत वस्तु मरमर
मोर पसे मोधारेइ भाम ॥१२॥

अभावकी यन्त्रणाएँ भोगकर चिरदिन मैं चिरदुखी बनकर रहूँगा। परन्तु सम्मुखमें धनका जो अन्धकूप है उसमें मेरे पैर न फिसलने पाएँ ॥७॥

यद्यपि प्रममें हलाहल पीते हुए मेरा हृदय भी काला हो जाए, फिर भी मैं उसे चुपचाप सहूँगा। ससारमें और भी जितनी ज्वालाएँ हैं मुझे वे दो ॥८॥

इस दग्ध हृदयमें घात घात मृदिचक दंशन भोग रहा हूँ और भोगता रहूँगा। फिर भी दुख नहीं करूँगा। तुम्हारे पास रहकर सदा आनन्दमें मग्न रहूँगा ॥९॥

मेरे मुँहकी हँसी यदि न रहे और आशाकी लता अगर टूट भी जाए—तब भी मुझ सान्त्वना देनवाले विषादके आँसू मेरे साथी रहेंगे ॥१०॥

माया-सुख शान्ति प्रम वासना-तृप्ति ये सभी मृगतृष्णाएँ हैं। बहुरूपी बनकर ये मुझ सिर्फ धोखा देती हैं और अन्तरमें भ्रम उत्पन्न करती हैं ॥११॥

इसलिए मैं सुख नहीं चाहता प्रकाश मुझ नहीं चाहिए और उनकी याचना भी नहीं करूँगा। सभी प्यारी वस्तुओंको मन फेंक दिया है—मेरे लिए तो अन्धकार ही अच्छा है ॥१२॥

यत दिया दुख दैन्य कौशल सपाह
मानो एको बजार मनत
तोमारे विभूति जानि सकलो सहिम
यत दिम याकों ससारत ॥१३॥

सुख दुख, हाँहि अश्रु, हुप वा विषाद
तोमातेइ उद्भव विलय,
अनुकूल, प्रतिकूल घुमिये जीवर
सकलोते देखों घुमिमय ॥१४॥

दयामय, मागों एटि करपत भिक्षा
दिया मोक प्राणत आश्वास,
शिखर रेखार दरे तोमाते सदाय
याके येन अटल विश्वास ॥१५॥

---

चाहे कितने ही दुःख-दैन्य मेरे कन्धोंपर क्यों न लाद दो मनमें दुःख नहीं करूँगा। इन सबको तुम्हारी विभूति समझकर उन सबको सहता जाऊँगा ॥१३॥

सुख-दुःख हास्य-अश्रु हर्ष या विषाद—सभी कुछ तुमसे ही उद्भव होते और तुममें ही लय भी होते हैं। जीवका अनुकूल प्रतिकूल सब कुछ तुम्हीं हो—मैं सभीमें तुम्हारा ही दर्शन करता हूँ ॥१४॥

हे दयामय! तुमसे मैं एक भिक्षा माँगता हूँ—मुझे आश्वासन दो—पत्थरकी लकीरकी तरह तुम्हारे प्रति मेरा अटल विश्वास चिरकाल तक बना रहे ॥१५॥

---

यत दिया दुख दग्ध कोधित धपाइ
मानो एको बेजार मनत,
तोमारे बिभूति जानि सकलो सहिम
यत दिन थाकों ससारत ॥१३॥

सुख दुख, हाँहि मधु, हर्ष वा बिषाद
तोमातेइ उद्भव बिलय,
अनुकूल, प्रतिकूल दुयियो जीवर
सकलोते देखों सुमिमय ॥१४॥

दयामय, मागों एटि चरणत भिक्षा
दिया मोक प्राणत आश्वास,
शिमर रेखार परे तोमाखे सदाय
थाके येन अटल बिश्वास ॥१५॥

---

चाहे कितने ही दुःख-दैन्य मेरे कन्धोंपर क्यों न लाद दो मनमें दुःख नहीं करूँगा। इन सबको तुम्हारी विभूति समझकर उन सबको सहता जाऊँगा ॥१३॥

सुख-दुःख, हास्य-अश्रु, हर्ष या विषाद—सभी कुछ तुमसे ही उद्भव होते और तुममें ही लय भी होते हैं। जीवका अनुकूल-प्रतिकूल सब कुछ तुम्हीं हो—मैं सभीमें तुम्हारा ही दर्शन करता हूँ ॥१४॥

हे दयामय! तुमसे मैं एक भिक्षा माँगता हूँ—मुझे आश्वासन दो—पत्थरकी लकीरकी तरह तुम्हारे प्रति मेरा अटल विश्वास चिरकाल तक बना रहे ॥१५॥

---

## २. बहागीर बिया

प्रकृति बीयारी गामब छोवासी
बहागी आइरे बिया,
उमह मासहे सकलोरे येन
आनन्दे न धरे हिया ॥१॥

स्वरग मरत सकलो ठाइते
उठिछे आनन्द रोल,
साजन काचन र रूपहत
गीठेइ फागत मोल ॥२॥

मधुमत्त सुरस प्रेमिक भ्रमरे
बिले सकलोते मन
मद मतिकार प्रति गिरे झिरे
मरूरि उठिले प्राण ॥३॥

शिमलु मलाधा अशोक मन्दार
श्यामल बिटपी राजि
बीज आभरण ससाह माझिछे
राइसी सामेरे साजि ॥४॥

कामिनी कौवन चम्पा नागेश्वर
सुगधि कुसुम माला
न न रूप धरि पुष्प कानगत
पातिछे प्रेमर खेला ॥५॥

मलय समीर मध बणिकर
गात तत् माईबिया
कुलर मुप्राण योबोयात मइ
हइटहि बिसनोया ॥६॥

## २ बहागीका ब्याह

प्रकृति पुत्री युवती बालिका बहागी बिटियाका ब्याह है। सभीका मन आनन्द उन्मादमें परिपूर्ण हो उठा है ॥१॥

स्वर्ग-मर्त्य सभी जगहोंमें आनन्द-ध्वनियाँ हो रही हैं। राग-रूपोंके समावेश करनेमें सारा विश्व विभोर है ॥२॥

प्रेमी भ्रमरने अव्यक्त स्वरमें सभीको सूचना दे दी है। वृक्ष-लताओंके नस-नसमें भी प्राण स्पन्दित हो उठा है ॥३॥

शमल पलाश अशोक मन्दार, श्यामल विटपी राजि आदि सभीने जीर्ण आभरण बदलकर नवीन रूपके शृंगारमें पदार्पण किया है ॥४॥

कामिनी, कांचन चम्पा नागेश्वर, आदि सुगन्धयुक्त पुष्प भी नए-नए रूप धरकर पुष्प काननमें प्रमत्त झूम झूम रहे हैं ॥५॥

मधुके व्यापारी मलय समीरको जैसे अब होश नहीं रह गया है। वह पुष्पोंका सुवास पीठ पर लादकर वितरित कर रहा है ॥६॥

## २ वहागीर बिया

प्रकृति कोयारो गामव छोयासो
    वहागी माइरे बिया,
जमह मासहे सकसोरे मेन
    मानन्दे न धरे हिया ॥१॥

स्वरप मरत सकसो उाइते
    उठिछे मामन्द रोल,
सामन काघन ए रपछूत
    गीटेइ जगत मोल ॥२॥

अव्यक्त सुरत प्रेमिक भ्रमरे
    बिमे सकलोते मन
गछ मतिकार प्रति सिरे सिरे
    मजरि उठिले प्राण ॥३॥

शिमसु बलाश अशोक मन्दार
    श्यामल बिटपी राजि
कोण मामरण सजाइ माहिछे
    राइसी साजेरे साजि ॥४॥

कामिनी कोषम चम्पा नागेश्वर
    सुगंधि कुसुम माला,
म म रुप धरि पुष्प काननत
    पातिछे प्रेमर पेला ॥५॥

मलय समोर गध बणिकर
    गात तल् माइकिया,
फुलर सुघ्राण थोकोआत लइ
    हदछहि बिसमोया ॥६॥

## ९ बहागीका ब्याह

प्रकृति पुत्री, युवती मासिका बहागी बिटियाका ब्याह है।
सभीका मन आनन्द-उन्मादसे परिपूर्ण हो उठा है।।१।।

स्वर्ग-मर्त्य सभी जगहोंमें आनन्द ध्वनियाँ हो रही हैं।
राग-रूपोंसे सजधज करनमें सारा विश्व विभोर है।।२।।

प्रेमी भ्रमरने अव्यक्त स्वरसे सभीको सूचना दे दी है।।
वृक्ष लताओंके नस-नसमें भी प्राण स्पन्दित हो उठा है।।३।।

सेमल पलास असोक मन्दार, श्यामल विटपी राजि आदि सभीने जीर्ण आभरण बदलकर नवीन रंगोंके शृंगारमें पदार्पण किया है।।४।।

कामिनी कांचन चम्पा नागेश्वर आदि सुगन्धयुक्त पुष्प भी नए-नए रूप धरकर पुष्प-काननमें प्रेमका खेल खेल रहे हैं।।५।।

गंधके व्यापारी मलय समीरको जैसे अब होश नहीं रह गया है। वह पुष्पोंका सुवास पीठ पर लादकर वितरित कर रहा है।।६।।

घुमोया घुमोया सतारे मखित
    कुसुमित तरुराजि
रमक जमक करि ठाये ठाये
    थिछे बेड़ घर साजि ॥७॥
हीरक मखित चन्द्रातप बानि
    ओलमिछे आकाशत,
आरु बसुमती थिछे पाटी परि
    सेउजीया आसमत ॥८॥
आपती सकले रभार तलते
    करिछे यार यि काम,
कोनोजनी आहि थिछे पुष्पांजलि
    कोनोबे गाइछे नाम ॥९॥
जये जये आहि फेंहु चराइटी
    मगल उरमि दिसे,
बहुिकतराइ प्रभाती सुरत
    स्तुति गीत आरम्भिसे ॥१०॥
माघ मासमत रङियाल कुलि
    सगाले एपार मात
गोसर स्पर्शित स्वरगत येन
    बाहुस प्रेमर हाट ॥११॥
मंजरि उठिस पुष्प उपबन
    बसिस भ्रमर बा,
हाँहिटि मारिस माधेमालती
    गाते सगाइ गा ॥१२॥
पाटर बसें गात मरियाइ
    पाटमार्थ पुथि माजि
जोरोण पिघाय आहिस मुम्बरी
    पाटगामस्ठी साजि ॥१३॥

सुन्दर सुन्दर सता मण्डित कुसुमित तरु-राजियोंने मिल मिल कर जगह-जगहपर तोरण बना दिए हैं ॥७॥

हीरक मण्डित चन्द्रताप (चँदोवा) आकाशमें तना हुआ है। और धरती माताने हरा आसन बिछा दिया है ॥८॥

शामियानके नीचे महिलाएँ अपने अपने कामोंमें लगी हुई हैं। कोई आकर पुष्पाञ्जलि दे रही हैं तो कोई गीत गा रही हैं ॥९॥

शुरु-शुरुमें आकर फ्छु" पक्षीने मगल ध्वनिका उच्चारण किया। इहिकतराने (पक्षीका नाम है) प्रभाती रागिनीमें प्रार्थना सगीतका प्रारम्भ किया ह ॥१०॥

आमके बगीचेमें रसिक कोकिलने भी अपना स्वर अलापा। उसके गीतकी ध्वनिसे मानो स्वर्गमें भी प्रेमका हाट लग गया है ॥११॥

प्रेमका पवन चलने लगा, पुष्प उपवन प्रफुल्ल हो उठा। मधु-मालती गलबाँही डालकर हँसने लगी ॥१२॥

पाटके चेमें (महिलाओंका एक प्रकारका चादर जसा पहनावा) पहनकर पाटमादै (पक्षी) सजधजकर जोरोण" (विवाहके पहलेका एक सस्कार—जिसमें कन्याको वरकी तरफसे कपड़े और अलकार पहनाए जाते हैं और शादीकी बात पक्की हो जाती है।) पहनानेके लिए सुन्दर युवती जैसी सजकर आइ ॥१३॥

सोण बरणीया बरीया फाँथन
    सोणारु, कमरु चम्पा
रंजिसे धुनोया बेमीर आकारे
    कम्‌पार साहुतो बोया ॥१४॥
सिग्‌गुर रंजिम असका सिसक
    पिथासेहि उन्थाराफो,
निमज पासत कुसुम फुलर
    बिसेहि रहन सामि ॥१५॥
पिथासे काणत बासिम फुलर
    थाथर पतोया फेव,
हात गुथनित फुज सतिफार
    सोमबसा मुठियारु ॥१६॥
पिथासे मयुरे गोमथें मेथेंसा
    भमफा फुलोया थाप,
बिसे मुहा मुनि फुल बडा हि रिहहा
    रथसी पखिमा थाह ॥१७॥

थाप ससस्तिफ मारुथी फुसर
    माफमर फोस्तुमणि,
राजसी धबसी अपराजितर
    नथासर करथनि ॥१८॥
साजि काथि येन आठ पारराम्‌री
    गोमापो बाय्यात बहि,
बिजा अपरूप रुप लावण्यत
    येसासे अगत मुहि ॥१९॥
*धरिछे मोगान फसररामी सये*
    फुसरणु गुहि पात,
कोनोजनी आहि साउनर मुरि
    छटियाइ फाकु पात ॥२०॥

सुनहली दाढ़ीवाले कांचन अमलतास और कनक-चम्पाने वेणीके आकारसे कन्याके जूड़ेको सुन्दर ढंगसे गूँथकर सजाया है ॥१४॥

उषा रानीने अलका तिलक रक्तिम सिन्दूरसे लगाया और उनके कोमल गालपर कुसुम फूलने नया रंग चढ़ा दिया ॥१५॥

कानोंमें अमारके फूलोंके कड़ाळ (एक प्रकारका सोनेका) अलंकार पहना दिए हैं और दोनों हाथोंमें कुन्द लतिकाओंके सोने जड़ी मुठिखारु (बाजूकी तरह हाथके अलंकार) पहना दीं ॥१६॥

मोर पक्षीने बड़े बड़े फूलोंके गोमचे लहँगा (एक विशिष्ट प्रकारका लहँगा। असमिया लड़कियोंके प्यारकी चीज) पहनाया और रसीली तितली बहनने बसबूटेदार चादरके "रिहा" (चादरकी तरह कम चौड़ाईवाला एक कपड़ा—चादरके साथ असमिया महिलाएँ इसे पहनती हैं) सजा दिया है ॥१७॥

भाजी फूलोंकी और आकके फूलोंकी चार मलान्तिक 'कोतमणि (बीज) बनाई गई श्यामल और श्वेत रंगके अपराजित फूलोंकी कमरकी 'करधनी' बनाई गई ॥१८॥

(बहागी) सजधजकर गुलाबी पलंगपर, राजमहिषी (की तरह) बैठी हुई है (मानो) अपने अपूर्व रूप लावण्यसे (उसने) समग्र विश्वको मोह लिया है ॥१९॥

फूल रानियाँ पुष्प-पराग और कोमल पल्लव दे रही हैं—तो वहीं कोई आकर पीसा हुआ 'लछम" का गुलाल शरीरपर उड़ा रही है ॥२०॥

कन्दर्प कुमार प्रेमिक बसन्त
    आहिछे हराटि साजि,
विविध सुरत पवित्र प्रेमर
    उठिछे बाजमा बाजि ॥२१॥
मारिसँहि मेघे कोमल चापर
    सिसीमे बजाय बाजि,
हुलो घुसघुसो लाग्ये छये छये
    हेरुनुका मोबापासि ॥२२॥
नव पल्लवित तरु शाखाबोरे
    हसतत चौंवर धरि,
कोलेपरे बाह्को विया गावसे
    आनिछे बरन करि ॥२३॥
आजि पूर्णिमार रातिटो विफोम
    आकाश कोनेरे भरा,
रजत धवल स्निग्ध किरणत
    हौंहि उठे बसुधरा ॥२४॥
दीपक सुरत जुरिसे सगीत
    सिहुया बाजमाजमी,
झिलिकि उठिस शाम्य काननर
    निकुञ्ज मडप बनि ॥२५॥
मटाक बनत सि प्रेम गीतत
    फुलिस कोलेपरे फुल,
भेंटफुल कलि फल कुँवरीरे
    हृदय मुकलि हल ॥२६॥
जड़ जगतत जीव जगतत
    पाओं समसोते बेगा
महा विश्व जुरि बिरिडिछे येन
    आनन्दर पूण रेगा ॥२७॥

———

प्रेमी कन्दर्प कुमार वसंत आज 'वर' रूपमें सजकर द्वारपर आया है—इसलिए विविध स्वरोंमें पवित्र प्रेमके वाद्य बजने लगे ।।२१।।

दादस आकर ढोल बजाने लगे। झींगुरोंने शहनाई बजाई। टुनी बुलबुल आदि पक्षियोंने विविध भंगिमाओंसे नृत्य आरम्भ किया और "हेटुलुका' (पक्षी विशेष) 'ओभा पालि' नृत्य कर रही है ।।२२।।

नव पल्लवित तरु-शाखाएँ हाथमें चँवर लिये हुए केवकी वहनको गीत गानेके लिए बुलाकर लाई हैं ।।२३।।

आज पूर्णिमाकी रात है ज्योत्स्नासे प्लावित आकाश सुन्दर हो उठा है। रजत-धवल स्निग्ध-किरणोंमें वसुन्धरा हँस रही है ।।२४।।

बावली 'सिहुवा' (पक्षी विशेष) ने दीपक स्वरसे संगीत प्रारम्भ किया। कमनीय कानोंके निकुञ्ज रूपी मण्डप इससे अनुगुञ्जित हो उठे ।।२५।।

उसी प्रेम गीत ही के कारण कण्टक वनमें कलकी खिल उठी है और जलकुमारी कुमुदिनीने भी हृदय-द्वार उन्मुक्त कर दिया है ।।२६।।

मैं देख रहा हूँ—स्थावर-जंगम समग्र महाविश्वमें मानों आनन्दकी पूर्ण रेखा प्रदीप्यमान हो रही है ।।२७।।

